ग) वर्ष 1994 मे कुछ सोसायटियो ने वृक्षारोपण कार्यक्रम मे भाग लिया। आने वाले सालो में सोसायटियों को इस काम के लिए प्रोत्साहित किया जाए और वन विभाग द्वारा निर्धारित दरों पर भुगतान सीधा सोसायटियो को चैक द्वारा किया जाए ।

घ) पानी के डैमो की मरम्मत व पाईप लाईन आदि लगाने के लिए ऐसे डैमो को पहल दी जाए जहा की सोसयटी व लोग सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम मे उचित रुचि ले रहे हो और डैम की मरम्मत मे स्वयं उपयुक्त भागेदारी के लिए आए हो। (जैसा कि पाईप लाईन के लिए जमीन खोदना, करना और धन का योगदान करना, आदि)

ड) भाभड व चारा घास की लीज़ के लिए सोसायटियो को पहल दी पेपर मिल को लीज या ठेकेदारो को नीलामी द्वारा भाभड के जगल दिए जाए जब सम्बन्धित सोसायटी अपने वनो की भाभड व घा लीज न लेना चाहे ।

---

## पाठको से अपील

पाठको से अनुरोध है, कि वे अपनी सोसायटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमें निम्नलिखित पते पर लिखे

**श्री आर. पी. डांगे/डा. बख्शीश सिंह**
कोऑर्डिनेटर
जे एम यू
फोरेस्ट काम्पलैक्स,
पिंजोर 134 102
दूरभाष 01733 · 67735

**श्री उमा शंकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर-17
HUDA
जगाधरी ।
दूरभाष (01732) 30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान
दरबारी सेठ ब्लाक
इण्डिया हेबीटेट सेन्टर
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दरभाष 460 1550 462 2246

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित

# हरियाणा
# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

वन
विभाग
हरियाणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

वर्ष 1 अक 4 अप्रेल 1995


## सन्देश

वन हमारी राष्ट्रीय धरोहर है। पेडो से न केवल लकडी ईंधन, चारा व फल आदि मिलते है, बल्कि पर्यावरण सतुलित बनाए रखने मे भी पेडो का महत्त्वपूर्ण स्थान है । मानवीय जीवन के प्राणाधार जल वायु और भूमि के सरक्षण मे जंगलों की एक अहम् भूमिका है। जंगलों की बिगडती हालत को सुधारने के उद्देश्य से जून १६६० मे हरियाणा सरकार ने साझा वन प्रबन्ध प्रणाली की नीति अपनाने की घोषणा की जिसके अर्तगत् वन विभाग तथा स्थानीय लोग मिलकर इन वनो का प्रबन्ध करेगे तथा पहाडी सम्पदा प्रबन्ध सोसायटियां बनाकर वनो की सुरक्षा व विकास करेगे ।

साझेदारी वन प्रबन्ध व्यवस्था को सफल बनाने के लिए वन विभाग के कर्मचारियो को अपना दृष्टिकोण बदलने की जरूरत है । पहले उन्हे जगलो को बचाने के लिए एक पुलिस फोर्स जैसी भूमिका निभानी पडती थी, परन्तु अब उन्हे लोगो का विश्वास प्राप्त करके ग्रामवासियो के सहयोग से जगलो की एक ऐसी प्रबन्ध व्यवस्था स्थापित करनी है जिसमे वनों के सरक्षण के साथ-साथ, क्षेत्र को स्थानीय लोगो की जरूरते पूरी करने योग्य बनाया जा सके । इसी प्रकार वनो के पास रहने वाले ग्रामवासियो को भी वनो के प्रति अपनी जिम्मेवारियाँ समझने की जरूरत है । यदि वन ही ना रहे तो आने वाली पीढियो को जीवित रहने के लिए शुद्ध वायु व पानी तक भी नहीं मिल पाएगा, इसलिए हम सबका परम कर्त्तव्य है कि अपने तथा देश के हित को ध्यान मे रखते हुए वनो के विकास व सुरक्षा मे अपना पूरा-पूरा योगदान दे और साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम को सफल बनाऐ ।

जे एफ एम समाचार पत्रिका की पहली वर्षगाठ के अवसर पर मै सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम से जुडे वन विभाग के कर्मचारियो व अधिकारियो, ग्रामीण भाईयो व बहनो तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) की टीम को हार्दिक बधाई देता हूँ । मेरा दृढ विश्वास है कि सांझा वन प्रणाली तथा कार्यक्रम के संदेश को हर गाव तथा विभाग के हर कर्मचारी व अधिकारी तक पहुँचाते हुए यह पत्रिका हम सबका मार्गदर्शन करती रहेगी ।

हस्ताक्षर/-

***(पी. एस. मलिक)***
प्रधान मुख्य वन संरक्षक, हरियाणा
चण्डीगढ

## सम्पादकीय

आपने पहाडी सम्पदा प्रबन्ध सोसायटी इसलिए बनाई थी कि ग्रामवासियो को अपने पास के वनो से घास, ईंधन व पानी आदि लगातार मिलते रहे तथा साथ ही साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम से वनों की दशा भी सुधरती रहे। वनो की हालत को सुधारने और उपज बढाने के लिए वन विभाग वृक्षारोपण का कार्यक्रम चला रहा है । हरियाणा राज्य के साझा वन प्रबन्ध कार्यदल की एक बैठक मे यह निर्णय लिया गया था कि वृक्षारोपण के कार्यक्रम में सोसायटिया बढ़चढ कर भाग लेगी तथा विभाग के निर्धारित माणको के अनुसार वृक्षारोपण कार्य करने का भुगतान ग्रामवासियो को सीधा उनकी सोसायटी के द्वारा किया जाए । इस तरह न केवल ग्रामवासियो को रोजगार मिलेगा, बल्कि सोसायटी अपने जगल की स्थिति भी सुधार सकेगी ।

टैरी की टीम समय-समय पर आपके पास जाकर इस कार्यक्रम के बारे मे आपको सूचित करती रही है । पिछले साल तीन सोसायटियो ने इस कार्यक्रम मे भाग लिया था । इस वर्ष सभी सोसायटियाँ वृक्षारोपण का कुछ ना कुछ लक्ष्य जरूर रखे । जैसा कि आप जानते है, पौधे लगाने का काम बरसात के दिनो मे किया जाता है, परन्तु इसके लिए तैयारी पहले करनी होगी । सबसे पहले आप अपनी सोसायटी

की एक आम सभा बुलाकर यह फैसला करे कि आप इस वर्ष कितने क्षेत्र में वृक्षारोपण करना चाहेगे । तदानुसार एक रेजुलशन पास कर कोऑर्डिनेटर जे. एम यू पिन्जौर/यमुनानगर के कार्यालय में जल्द से जल्द, माह मई के पहले सप्ताह तक हर हालत मे भेज दे ।

रेजुलेशन मे साफ-साफ लिखे कि आप कितने हैक्टेयर पर वृक्षारोपण करना चाहेगे और कहा, अर्थात् सुरक्षित वन मे या शामलात भूमि पर आपके रेजुलेशन प्राप्त हो जाने के उपरान्त ही वन विभाग आपकी सोसायटी के लिए वृक्षारोपण लक्ष्य व बजट तय कर पाएगा, इसलिए अपना रेजुलेशन भेजने मे देर ना करे।

वृक्षारोपण के क्षेत्र का चयन करते समय स्थानीय वन रक्षक व रेज ऑफिसर से जरूर सलाह ले ले । जहा तक हो सके ऐसे क्षेत्र का चयन करे जहा मिट्टी अच्छी हो, नमी बनी रहे और पौधो की देखरेख आसानी से हो सके । यदि आपके जगल मे पानी का कोई स्रोत या डैम उपलब्ध है तो पौधारोपण ऐसे स्रोत के पास करना अच्छा रहेगा, ताकि जरूरत के अनुसार पौधो को पानी भी दिया जा सके । पहाडियो की उत्तरी ढलानो तथा वादियो मे नमी ज्यादा रहती है ओर वहाँ पर पौधारोपण की सफलता की सम्भावना अधिक होती है। दक्षिणी तथा पश्चिमी ढलानो पर धूप अधिक रहने के कारण नमी कम होती है । ऐसे क्षेत्र मे भाभड घास का रोपण किया जा सकता है जिससे आपकी सोसायटी को आने वाले वर्षो मे बहुत लाभ होगा ।

आप सब लोग मिलकर यह भी तय कर ले कि अपने जगल मे आप किन किन प्रजातियो का रोपण करना चाहेगे । इस बात का ध्यान रहे कि इस रोपण के लिए पौधे वन विभाग से बिना किसी कीमत के उपलब्ध होगे । स्थानीय वन कर्मचारियो से सम्पर्क कर आप पता कर ले कि विभाग की पौधशाला मे किन-किन प्रजातियो की अच्छी पौध उपलब्ध है, उसी के अनुसार आप कुछ प्रजातियों का चयन कर ले और उपयुक्त मात्रा मे पौधो की बुकिंग अभी से कर ले ।

जब आपकी सोसायटी का पौधारोपण लक्ष्य का बजट स्वीकृत हो जाए तो पौधे लगाने के लिए आपको निर्धारित दूरी 45 से 60 से. मी आकार के गढ्ढे या टरेचे खोदनी होगी । गढ्ढे खोदने का कार्य जून माह के शुरू मे हर हालत मे पूरा करना होगा ताकि वर्षा ऋतु आरम्भ होने पर पौधारोपण सही वक्त से हो सके । इस सम्बन्ध मे विस्तृत जानकारी के लिए स्थानीय वन कर्मचारियो, जे एस यू के कार्यालय अथवा टैरी टीम के सदस्यो से तुरन्त सम्पर्क करे ।

***बख्शीश सिंह***

---

## बांस की टोकरियां बनाने के लघु उद्योग से जुड़े वन समुदायों की आर्थिक समस्याओं का अध्ययन

हरियाणा प्रदेश की उत्तरी सीमा बनाती शिवालिक पहाडियो तथा साथ लगे हिमाचल प्रदेश के पहाडी आचल के वन क्षेत्र मे भजडा नाम से जाने जाने लोग रहते है जिनका मूल व्यवसाय बास की टोकरिया बनाना है । स्वतत्रता से पहले जब यह क्षेत्र पटियाला राज्य मे था तो इन लोगो को वर्ष मे छ मास के लिए 100 बास प्रति माह प्रति परिवार 3.12 रूपये की दर से वनो लाने की छूट थी । हरियाणा सरकार के एक आदेश से मई 1973 मे प्राप्त करने की दर बढ़ा कर 5 रूपये प्रति 100 बांस कर दी गई और 1979 से 30 रूपये प्रति 100 बास। साथ ही बासो की मात्रा 100 से घटा कर 50 बास प्रति परिवार प्रति माह कर दी गई ।

इस क्षेत्र में साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम लागू होने पर कालका तथा बाडगो मे बसे भंजड़ा लोगो ने अपनी-अपनी पहाडी समुदाय प्रबन्ध सोसायटिया बन प्रोत्साहन के लिए हरियाणा वन विभाग ने वर्ष 1991 से इन्हे बास देने दर 30 रू से घट कर 7 रू प्रति सैंकडा कर दी । बास काटने का पर्ा छ मास से बढ़ाकर नौ मास के लिए कर दिया तथा बासो की मात्रा भी से बढ़ाकर 100 बांस प्रति परिवार प्रति माह कर दी । सोसायटियो ने जिम्मेवारी ली है कि वनो की सुरक्षा व उपजाऊ के लिए बास काटते स बास के बीडो की पर्याप्त सफाई स्वय करेगे और वनो को खुली चराई व आदि से हर प्रकार से बचाऐगे । जगल से बास काटकर लाने और उन छिलने आदि का कार्य पुरूष करते है जब कि महिलाए गॉव मे उससे टोकरि बनाती है ।

भजडा के टोकरी बनाने के व्यवसाय का आर्थिक विश्लेषण करने के लि टाटा ऊर्जा अनुसधन सस्थान (टैरी) की टीम ने बाडगोदाम, कालका तथा भवा के क्षेत्रो मे एक अध्ययन किया । अध्ययन से पता चला कि ये लोग टोकरि बनाने के लिए हरा बास प्रयोग करते है और चार साईज की टोकरिया बन है (सबसे बडी 90 इच घेरा, बडी 75 इच घेरा, दरमियानी 60 इच घे और छोटी 45 इच घेरा)। सबसे बडी टोकरी बनाने के लिए एक पूरा बा बडी टोकरी के लिए 2/3 बास, दरिम्यानी टोकरी बनाने के लिए 1/2 ब और छोटी टोकरी के लिए 1/3 बांस चाहिए । एक पुरूष और एक महि मिलकर एक दिन मे सबसे बडे आकार की 5 टोकरियां बडी 8 टोकरिया दरमिया 14 टोकरिया या छोटी 20 टोरिया बना पाते है । यदि बास की की कीम 7 रू प्रति सैकडा और मजदूरी की दर 30.75 रू प्रति दिन लगाई ज तो टोकरिया बनाने की लागत निम्न प्रकार होगी

| टोकरी का साईज | बास की लागत | मजदूरी (रूपये) | भजडो की कुल लागत (रूपये) | व्यापारी द्वारा दी जाने वाली कीमत (रूपये) |
|---|---|---|---|---|
| बडी | 0-07 | 12-30 | 12-37 | 8-00 |
| | 0-04 | 7-80 | 7-84 | 6-00 |
| दरमियानी | 0-04 | 4-30 | 4-34 | 4-00 |
| | 0-02 | 3-08 | 3-10 | 3-00 |

इसके विपरित यदि वे अपनी टोकरिया बिचले व्यापारी को न देकर सीधे अपं आप सोसायटी के माध्यम से बाजार मे बेचे तो इन लोगो की मासिक आ मे 99.6 से 140 प्रतिशत तक की वृद्धि हो सकती है ।

टैरी की टीम अब यह प्रयत्न कर रही है कि भजडो की मारकेटिंग प्रणाल को सुधारा जाए तथा साधारण टोकरिया बनाने की बजाए इन्हे बास की बहुमूल

टी वस्तुऐं व फ़र्नीचर आदि बनाने का प्रशिक्षण दिया जाए ताकि इनके क स्तर मे बेहतरी हो सके और साथ ही वन सम्पदा का संरक्षण भी के।

अधिकतर भजडें टोकरियों के व्यापारियों के ऋणी हैं। इस कारण वे अपनी यां सीधे बाजार में नहीं बेच पाते, बल्कि व्यापारियों को ही बेचनी पडती भजडो को ऋण तथा वसूली, रूपयों की बजाए टोकरियों के रूप में चुकानी है। व्यापारी अपनी मनमानी कीमत लगाते हैं सबसे बड़ी टोकरी पर की लागत 12.37 रूपये आती है, परन्तु व्यापारी ऐसी टोकरी केवल प्रति टोकरी की दर से खरीदते है। ऋण के जाल मे फंसे भजडो पनी टोकरिया मजबूरन लागत कीमत से भी कम कीमत पर बेचनी पड़ती इसी कारण वन विभाग द्वारा बांस की कीमत पर दी गई भारी छूट के यह लोग अधिक लाभ नहीं उठा पा रहे हैं। भजड़ो को इस शोषण ने के लिए अपनी सोसायटी मे ही मिलकर उचित बिक्री प्रबन्ध करने ताकि वे व्यापारियो के चुगुल से निकल सके।

अभी इन लागो की मासिक आय 396 रू से 452 रू प्रति मास प्रति है। इस अध्ययन से पता चला कि यदि टोकरियो की बिक्री कीमत पये प्रति टोकरी भी बढा दी जाए तो भजडो की मासिक आमदनी मे से 24 75 प्रतिशत तक वृद्धि हो सकती है।

## ी सम्पदा प्रबन्ध सोसायटी के आधार

इस समाचार पत्रिका के अक 2 मे आपको बताया गया था कि सोसायटी प्रबन्ध कमेटी के सदस्यो की मूल जिम्मेवारिया क्या हैं। अब इस अंक य कमेटी के सामूहिक कार्यविधियों व जिम्मेवारियो के कुछ पहलुओ पर की जाएगी।

बन्ध कमेटी की किसी मिटिंग को तभी ठोक व मान्य समझा जाएगा ब तक उस बैठक मे कमेटी के कम से कम पॉच सदस्य हाजिर हो। ाय यह देखा गया है कि प्रधान व सैक्रेट्री या खजाची ही मिलकर सायटी के अहम् मुद्दो पर फैसला कर लेते है। यह वैधानिक व सामाजिक ष्टिकोण से ठीक नहीं है। सोसायटी के दिन प्रतिदिन के छोटे मोटे से सम्बन्धित कार्यवाही करने के लिए प्रबन्ध कमेटी की बैठक मे विचार परान्त ही बहुसम्मति से कोई फैसला किया जाना चाहिए। ऐसी बैठको महिला सदस्यो को अवश्य बुलाया जाए और उनके विचारों व सुझावो दि पर पूरा ध्यान दिया जाए।

ज़रूरत पडने पर प्रबन्ध कमेटी की बैठक कभी भी एक दिन के नोटिस र बुलाई जा सकती है, जिसके लिए सभी सदस्यो को आमत्रित करना वश्यक है। साधारण परिस्थितियों मे भी प्रबन्ध कमेटी के सदस्यो कम से कम दो महीनो मे एक बार जरूर मिलकर बैठना चाहिए जिसमे सोसायटी की कार्यविधियॉ, प्रोग्राम, समस्याऐ, उपलब्धियॉ, आमदनी खर्च तथा प्रस्तावित कार्यवाहियो पर विस्तार पूर्वक विचार विमर्श कर युक्त निर्णय लेने चाहिए। इस प्रकार की सभी बैठको की कार्यवाही संक्षिप्त विवरण सोसायटी के कार्यवाही रजिस्टर मे साथ-साथ दर्ज करते ना चाहिए तथा बैठक मे उपस्थित सभी सदस्यो के हस्ताक्षर भी हर रजिस्टर मे करवाने चाहिए ताकि पता रहे कि किस हक मे किन-किन स्यो ने भाग लिया था और क्या निर्णय लिए थे।

3. यदि प्रबन्ध कमेटी को धनराशि के लेन देन या खर्च व आमदनी से सम्बन्धित कोई फैसला करना हो तो इस फैसले को अधिक से अधिक 500 रू तक की कुलराशि तक ही सीमित रखे। इससे अधिक धनराशि वाले फैसलों के लिए सोसायटी की आम सभा बुलाकर गाव के सभी लोगो की बहुसहमति से ही फैसला किया जाए, जैसे कि भाभड या घास की लीज लेना, भाभड का बेचना या बाटना, दाती व डैम के पानी के दर निर्धारित करना, सोसायटी की आमदनी मे से कोई खर्च करना या नया काम शुरू करना, आदि।

4. प्रबन्ध कमेटी को चहिए कि एक वर्ष मे कम से कम तीन बार सोसायटी की आम सभा का आयोजन जरूर करें। प्रबन्ध कमेटी के चयन के तुरन्त बाद एक माह के अदर ही पहली आम सभा बुला लेनी चाहिए जिसमे पिछले वर्षो के अनुभव को ध्यान मे रखते हुए सभी लोगो से विचार विमर्श कर आने वाले एक वर्ष के लिए सोसायटी का प्रोग्राम व मार्गदर्शन तय कर लेना चाहिए जैसे कि डैम के पानी व चारा घास की दाती के दर क्या रहेंगे, वृक्षारोपण कितने रकबे पर ओर किन-किन प्रजातियों से किया जाएगा, भाभड की मोगरी काटने की रोकथाम के प्रबन्ध, वनो मे नाजायज नुकसान, चराई व आग आदि को रोकने के प्रबन्ध, भाभड घास की लीज लेने के लिए रकम का प्रबन्ध, वनो मे नाजायज नुकसान, चराई व आग आदि के लिए ग्रामवासियो का योगदान, डैम के पानी मे मछली पालन करना, आदि। सोसायटी की दूसरी आमसभा लगभग छः माह बाद रखी जा सकती है जिसमे सोसायटी की कार्य-विधियो का विवरण व जायज़ा ग्रामवासियो के सम्मुख रखा जाए। इसी प्रकार सोसायटी की तीसरी आम सभा वर्ष अत से लगभग दो माह पूर्व रखी जाए जिसमे सोसायटी की आमदनी व खर्च का हिसाब, उपल-ब्धियॉ, समस्याऐ और उनके निस्तारण के लिए की गई कार्यवाहियो पर खुले आम चर्चा की जाए। ऐसी आम सभाओ के लिए प्रबन्ध कमेटी के सदस्य मिलकर अपनी रिपोर्ट तैयार करे जिसे सचिव महोदय सभा मे प्रस्तुत करे। सभा के अत मे सभा की कार्यवाही का विवरण रजिस्टर मे दर्ज करे और उपस्थित सदस्यो के हस्ताक्षर रजिस्टर मे दर्ज करवाये। इन आम सभाओ मे वन विभाग के स्थानीय कर्मचारियो व टैरी टीम को आमत्रित करना ना भूले ताकि वे भी इन सभाओ मे उपस्थित होकर आपको यथा उचित सहयोग प्रदान कर सके।

5. प्रबन्ध कमेटी की बैठक तथा सोसायटी की आम सभा की अध्यक्षता सोसायटी के प्रधान करेंगे। यदि किसी कारणवश निर्धारित तिथि व समय पर प्रधान महोदय उपस्थित न हो तो उनकी गैर हाजिरी मे सभी लोग मिलकर आम सहमति से ऐसी सभा की अध्यक्षता करने के लिए किसी अन्य सदस्य की नियुक्ति कर सकते हैं।

6 सोसायटी की आम सभा बुलाने के लिए कम से कम एक सप्ताह पूर्व सभी सदस्यो को लिखित रूप मे तथा ढिढोरे द्वारा सूचना दे दी जाए। विशेष परिस्थितियो मे एक दिन के नोटिस पर भी आम सभा बुलाई जा सकती है। आम सभा का कोरम तभी पूरा समझा जाएगा जबकि उसमे कम से कम दो तिहाई सदस्य जरूर उपस्थित हो वरना सभा स्थगित करनी पडेगी और कोई दूसरी तिथि व समय निर्धारित करना होगा।

## सोसायटियों के समाचार

### 1 भंजड़ा समुदाय को बांस के परमिट देने की प्रक्रिया में सरलीकरण

कालका तथा बाडगोदाम की सोसायटियो के सदस्यों को हर माह निर्धारित शुल्क जमा कर विभाग से इसका परमिट प्राप्त करना पडता है उसके बाद ही वे जगल से बांस काटकर ला सकते है बांस काटते वक्त उन्हें बांस के बीड़ो की सफाई भी करनी होती है । प्रायः यह देखा गया है कि भजड़ो को परमिट प्राप्त करने के लिए स्थानीय वन रक्षक तथा रेज कार्यालय के चक्कर काटने पडते हैं, जिससे उनका बहुत सा समय बरबाद होता है । इसी प्रकार भजडे जंगल से अपनी जरूरत के लिए बांस तो काट कर ले आते है परन्तु बास के बीडो की सफाई मे विशेष रूचि नही लेते । इस स्थिति मे सुधार लाने के लिए टैरी की टीम व वन विभाग के अधिकारियो ने मिलकर कालका तथा बाडगोदाम की सोसायटियो से विचार विमर्श करने के पश्चात एक नई परमिट प्रणाली अपनाने का निर्णय लिया । इस नई प्रणाली के अनुसार हर माह के पहले बुधवार और रविवार के दिन सभी परमिट धारक जगल मे जाकर वन रक्षक की उपस्थिति मे एक-एक बास के बीडे की सफाई करेगे और निर्धारित सात रूपये जमा करवाकर मौके पर ही वन रक्षक से उस माह के लिए बास काटने का परमिट प्राप्त करेगे । इस प्रकार लोगों को अपने गाव मे ही हर माह परमिट मिल जाएगा और बास के जगल की सफाई व रख रखाव भी भलीभांति होता रहेगा ।

बाड़गोदाम का बॉस

### 2 प्रशिक्षण

इस अवधि में सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी प्रशिक्षण शि गए जिनका विवरण निम्नप्रकार है ।

| तिथि | प्रशिक्षणार्थियों का सवर्ग | कहा से | सख्या |
|---|---|---|---|
| 6-11 जनवरी 1995 | ब्लाक ऑफिसर, डिप्टी रेजर, वन रक्षक | पिन्जोर तथा यमुनानगर वन मण्डल | 13 |
| 6-11 फरवरी 1995 | " " | " " | 15 |

## पाठको से अपील

पाठको से अनुरोध है, कि वे अपनी सोसायटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे

**श्री आर. पी. डांगे/डा. बख्शीश सिंह**
कोऑर्डिनेटर
जे एम यू
फोरेस्ट काम्पलैक्स,
पिंजोर 134 102
दूरभाष 01733 67735

**श्री उमा शंकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर-17
HUDA
जगाधरी ।
दूरभाष (01732) 30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान
दरबारी सेठ ब्लाक
इण्डिया हैबीटेट सेन्टर
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दूरभाष 460 1550, 462 2246

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित

# हरियाणा
# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

न
वेभाग
रियाणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

2, अंक 1 जुलाई 1995


## सम्पादकीय

जे एफ एम समाचार पत्रिका के प्रकाशन का एक वर्ष पूर्ण हुआ। सरे वर्ष का पहला अक आपको भेजते समय हमारा ध्यान अपने ाप सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम की अब तक की उपलब्धियो तथा ई दिशाओ की ओर जाता है।

जैसा की आपको मालूम ही है हरियाणा सरकार ने जून 1990 साझा वन प्रबन्ध नीति को अपनाया था। इस नीति के अन्तर्गत ावालिक पहाड़ियो के अवनत वनों की बिगडती हालत को सुधारने लिए वन विभाग तथा स्थानीय समुदाय मिलकर इन वनो का प्रबन्ध र रहे हैं। वर्ष 1993 तक यह प्रोग्राम मोरनी–पिजौंर के वनों तक सीमित था परन्तु वर्ष 1994 के मध्य मे अम्बाला एवं यमुना नगर न मण्डल मे भी इस प्रोग्राम को लागू किया गया है। टेरी टीम के हयोग से पिजौंर की भाति यमुना नगर मे भी एक सांझा वन प्रबन्ध न्द्र स्थापित किया गया है। पिजौंर तथा यमुना नगर में स्थित दोनो न्द्र हरियाणा वन विभाग तथा वन समुदायो के बीच एक बेहतर ार्यप्रणाली विकसित करने, सोसाइटियो की स्थापना करने तथा गलो के पोषणीय प्रबन्ध हेतु अधिकारों एव जिम्मेवारियों का स्पष्ट प से निर्धारण करने का कार्य कर रहे हैं। इस कार्यक्रम के सचालन टेरी का संसाधन दल सक्रिय सहायता प्रदान कर रहा है जिसके ए फोंड फाउण्डेशन वित्तिय सहायता दे रहा है।

कार्यक्रम का मूल उद्देश्य स्थानीय समुदायो को, इन वनो के षणीय आधार पर सुरक्षा एवं प्रबन्ध के लिए, प्रेरित करना है जिससे केवल वनो से लोगो की रोजमर्रा की आवश्यकताए ही पूर्ण होती बल्कि वन सम्पदा के सरक्षण व पूर्ण उत्पादन से पर्यावरण के ुलन को बढावा मिले।

इस साझा वन प्रबध कार्यक्रम के संचालन के लिए पहाडी पदा प्रबध सस्थाये (सोसाइटियाँ) बनाई जा रही हैं।

पिछले वर्ष तक शिवालिक खड मे 42 सोसाइटियॉं स्थापित की जा चुकी थी। इनमे से कुछ सोसाटियाँ अपने वन क्षेत्र में स्वयं वृक्षारोपण कर रही हैं, अपनी सोसाइटी के डैमों की देखभाल व मरम्मत कार्य कर रही हैं, भाभड़ घास पट्टा भी ले रही हैं और लाभ कमा रही हैं।

साझा वन प्रबन्ध प्रणाली सुखोमाजरी व नाडा से शुरू होकर आज लगभग पूरे शिवालिक खण्ड मे फैल रही है। सुखोमाजरी से वन प्रबन्ध की नई यात्रा मे पिछले 10-15 सालो मे कई उतार चढ़ाव आये जिनसे हम सब को बहुत कुछ सीखने को मिला और साझा वन प्रबंध कार्यक्रम का एक प्रगतिशील स्वरूप निखर कर सामने आ रहा है। आज लोगों की भागेदारी सभी विकास कार्यों का मूल स्तम्भ मानी जाने लगी है। वन विभाग के अधिकारियो व कर्मचारियों तथा टेरी टीम के सदस्यो को इस बात का हर्ष है कि वे भी विकास की इस यात्रा मे आपके साथ कंधे से कधा मिला कर चल रहे हैं।

सम्पादक ☐

## 1. संयुक्त वन प्रबन्ध की नीति

पिछले अको मे हमने संयुक्त वन प्रबन्ध के लिये बनाई जा रही पहाडी सम्पदा प्रबन्ध सोसाइटियों के आधार व संविधान आदि के बारे मे चर्चा की थी। अर्थात सोसाइटी क्यो बनाई जाती है? उसके सदस्य कौन हो सकते हैं? सोसाइटी की प्रबन्ध कमेटी क्या है? तथा आप सदस्यो व प्रबध कमेटी के अधिकार व जिम्मेवारियां क्या हैं? आदि। इस अक में हम एक नये विषय – "सयुक्त वन प्रबन्धन की नीति", को प्रकाशित करना आरम्भ कर रहे हैं ताकि आपको इस बात का ज्ञान हो सके कि साझा वन प्रबन्ध सम्बन्धित सरकार की नीति व उद्देश्य क्या हैं?

शिवालिक पहाड़ियो मे बसे ग्रामवासियो, वन विभाग के अधिकारियो व कर्मचारियो तथा कुछ बुद्धिजीवो के आपसी परामर्श व विचार विमर्श के उपरान्त संयुक्त वन प्रबन्ध नीति का एक परारूप

बनाया गया था जिसे हरियाणा सरकार ने वन विभाग की एक विज्ञप्ति दिनांक 13 जून 1990 द्वारा प्रकाशित करके अपनी मंजूरी दी। वह नीति ही हरियाणा प्रदेश मे आज साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम का आधार है। जून 1990 की इस विज्ञप्ति की धारा को हम इस अक में पेश कर रहे हैं.–

## धारा I

गत वर्षों मे, विशेषकर ग्रामीण आचल से जुड़े हुए वनों मे, पारम्परिक वन प्रबधन प्रणाली की बढ़ती असफलता सभी का ध्यान खींच रही है। जबकि एक ओर वन क्षेत्र निरतर क्षीण होते जा रहे हैं, दूसरी ओर वन विभाग व ग्रामीणो के बीच अविश्वास की खाई गहरी हो गई है। वर्तमान मे वन विभाग की प्रमुख भूमिका बचे हुये जगलो की निगरानी करना है इसके परिणामस्वरूप ग्रामीणो मे जो कि अपने जीवनयापन के लिए इन साधनो का उपयोग करना चाहते हैं, व वन विभाग, जो कि उन साधनो को बनाने मे कर्त्तव्यबद्ध है, निरतर झडप होती रहती है।

हरियाणा वन विभाग ने केन्द्रीय भूमि व जल सरक्षण प्रशिक्षण व अनुसधान सस्थान, चण्डीगढ के साथ 1975 से 1983 में सुखोमाजरी तथा नाडा मे प्रचलित प्रबन्ध प्रणाली का विकल्प दूढने मे मुख्य भूमिका निभाई। सुखोमाजरी तथा नाडा से निम्नलिखित आवश्यक शिक्षा मिली

- भूमि के कटाव व जंगलो के विनाश का एक मुख्य कारण निर्धन ग्रामीणों द्वारा पहाड़ी साधनों का दुरूपयोग करना है, जो कि उनकी आर्थिक मजबूरियो के कारण है।

- इस कारण, लोगो को विश्वास में लिए बिना केवल तकनीकी भूमि संरक्षण और वन रोपण सफल नहीं हो सकते, क्योकि समस्या ग्रामो मे है न कि पहाड़ो मे।

- यदि लोगो व पहाडो के विनाशकारी संबधों को रचनात्मक स्वरूप प्रदान किया जाए तो थोडे ही समय मे लोगो व पहाड़ो, दोनों ही की समृद्धि मे उल्लेखनीय परिवर्तन लाया जा सकता है।

- यदि प्राकृतिक साधनो का विकास गांव के सब सदस्यों के हित मे हो तो वन विभाग व ग्रामीण समुदाय मिलकर प्राकृतिक साधनो के विकास के प्रबंध को जीवनधारी बनाने मे सफल हो सकते हैं।

- ग्रामीण समुदाय द्वारा सामाजिक रक्षा, वन विभाग की कडी से कडी निगरानी से अधिक प्रभावपूर्ण हो सकती है।

1980 के प्रारम्भ से हरियाणा वन विभाग के सयुक्त वन प्रबधन की विधि को शिवालिक क्षेत्र के कई गावो में पहुँचाने का सराहनीय कार्य किया है। वन क्षेत्रो की सुरक्षा की जिम्मेदारी लेने के लिए हरियाणा वन विभाग द्वारा कई गावो मे पजीकृत पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटियो का गठन कराया गया है। इसके बदले मे हरियाणा वन विभाग ने गाव के साथ जुडे जगली क्षेत्रो से ग्रामीणो को भाभड घास व चारा घास के ठेके उपलब्ध कराये हैं। कहीं–कहीं वर्षा का जल इकट्ठा करने के लिए छोटे बाध बनवाये हैं, जिससे कि वे अपने खेतो को जरूरी सिचाई दे सके।

फिर भी कई प्रसार क्षेत्रों में वन विभाग व ग्रामीण समुदाय के सहयोग उतना प्रभावी नहीं हो रहा है जितना कि सुखोमाजरी तथा ना जैसी मार्गदर्शी परियोजनाओं मे उपलब्ध हुआ। कुछ हद तक यह ग्रामी की सुरक्षा व्यवस्था व इसकी प्रबंधन क्षमता को विकसित करने की बज तकनीकी व अभियांत्रिक कार्यक्रम पर अधिक जोर दिये जाने का परि है। एक अन्य मुख्य कारण इस स्पष्ट नीति निर्देश का अभाव भी है। हरियाणा वन विभाग, पहाड़ी साधन प्रबंधन सोसायटियों के साथ उ सुरक्षा के लामो का बंटवारा किस प्रकार करेगा। संयुक्त प्रबंधन सिद्धातो पर आगे बढने से पूर्व यह आवश्यक है कि हरियाणा वन विभ तथा पहाडी साधन प्रबंधन सोसायटियों, दोनो के अधिकारो तथा कर्त्तव की स्पष्ट व्याख्या की जाये जिनके आधार पर दोनो पक्षों के बीच समझौ तैयार किया जा सके।

ऐसा होने के बाद हरियाणा वन विभाग अपने कर्मचारियो को नी को सुचारू रूप से लागू करने के लिए प्रशिक्षण देना प्रारम्भ कर सक है, जिसके द्वारा ग्रामीण समुदाय के साथ मिलकर कार्य करना उन दैनिक कार्य का एक मुख्य भाग बन सके।

## 2. भाभड़ घास की पट्टा प्रबन्ध पद्धतियों का अध्य

भाभड घास शिवालिक पहाडी की एक बहुमूल्य वन उपज है जि ग्रामवासी रस्सी बनाने, चारपाईयाँ बुनने, झाडू व बुर्श बनाने, खेती फसल को बाधने तथा फल सब्जी को पैक करने आदि के प्रयोग मे ल हैं। बढ़िया किस्म का कागज बनाने के लिये पेपर मिलो द्वारा भा घास की बहुत माग है।

भाभड़ घास वाले क्षेत्रो को वन विभाग हर वर्ष या तो पेपर मि को एक निर्धारित कीमत से पट्टे पर देता है या खुले नीलाम द्व इस घास को ठेकेदारो को बेचता है। संयुक्त वन प्रबन्ध की नीति अर्न्तगत अब पहाड़ी वन प्रबन्ध सोसाइटियो को भी भाभड़ घास प पर दी जाने लगी है। सोसाइटियो को पिछले तीन वर्ष की औ कीमत के बराबर पट्टे की रकम अदा करनी होती है। इर तीनो प्र से की जाने वाली भाभड क्षेत्रो की प्रबन्ध प्रक्रिया का तुलनात्मक जा लेने के लिये टेरी की टीम ने वर्ष 1993 मे मोरनी–पिजौंर वन ख के क्षेत्रो मे एक अध्ययन किया।

अध्ययन से पता चला कि जगल पट्टे पर लिये जाने की हा मे पेपर मिल को भाभड घास 97.92 रूपये प्रति क्विटल के भाव जब कि खुले बाजार मे भाभड़ का भाव 135 रूपये प्रति क्विटल इस तरह पट्टे पर मिली एक क्विटल भामड घास के पीछे पेपर को 37.08 रूपये का लाभ हुआ। जहाँ वन क्षेत्र की भाभड सीधी नी द्वारा ठेकेदार को बेची गई उस केस मे ठेकेदार को भाभड 10 रूपये प्रति क्विटल कीमत पर पडी और उसने 26.30 रूपये प्रति क्वि फायदा कमाया।

जब भाभड वाले वन क्षेत्र सोसाइटियो को पट्टे पर दिये तो ग्रामवासियो ने या तो भाभड घास स्वय काटकर इस से रस् बान बनाया या भाभड को मजदूरो से कटवाया और इस कटाई के उन्हे आधी भाभड मजदूरी के रूप मे दी या फिर कुछ सोसाइ ने अपनी जरूरत जितनी भाभड रख कर बाकी भाभड

*बेस डिपों में लाई गई ताजा भाभड़ घास*

स्थानीय ठेकेदारो को बेची। इस अध्ययन से पता चला कि एक क्विटल भाभड घास से 64 8 किलोग्राम बान रस्सी बन पाती है। 700 रूपये प्रति क्विटल के भाव से बेचने से एक क्विटल घास से बनी रस्सी 453 60 रूपये की बिक पाई। अपनी मेहनत व मजदूरी आदि निकालने के बाद ग्रामवासियो को एक क्विटल घास के पीछे 89.17 रूपये का लाभ हुआ। जिन सोसाइटियो ने आधी बटाई पर भाभड घास कटवाई उनको भाभड की बिक्री से 70 रूपये प्रति क्विटल लाभ हुआ परन्तु पट्टे पर ली गई भाभड को जब सोसाइटी ने सीधे स्थानीय ठेकेदार को बेच दिया तो ग्रामवासियो को प्रति क्विटल भाभड घास के पीछे केवल 11.50 रूपये का लाभ हुआ। इस अध्ययन से यह सिद्व होता है कि अधिक लाभ के लिये सोसाइटियो को चाहिए कि भाभड घास का बान बनाकर बेचे। इस तरह उन्हे न सिर्फ प्रति क्विटल भाभड पर सबसे अधिक लाभ ही होगा बल्कि ग्रामवासियो को अच्छा रोजगार भी मिलेगा जिससे लोगो की आर्थिक स्थिति मे बहुत सुधार हो सकता है।

## 3. सोसाइटियों के समाचार

**(i) *नई सोसाइटियॉ* :** प्रेमपुरा ब्लॉक के तीन गाव–खेडा, बसौला, और प्रेमपुरा की खेडा सोसाइटी के नाम पर पहले एक इकठ्ठी सोसायटी थी। भाभड व घास आदि के आपसी वितरण की समस्याओ को देखते हुए इन लोगे ने अपनी अलग–अलग सोसाइटियॉ बनाने की इच्छा व्यक्त की इस ब्लॉक के एक दूसरे गाव जट्टामाजरी की सोसाइटी के साथ मिल कर एक आम सभा बुलाई गई जिसमे इन चारो गावो ने सर्वसम्मति से कम्पार्टमेन्ट आर 71–सी 5 को चार भागो मे बॉटने को फैसला किया। बसौला और प्रेमपुरा ने नई सोसाइटियॉ बना ली जब कि खेडा और जट्टामाजरी की पुरानी सोसाइटियॉ चलती रहेगी। हम बसौला और प्रेमपुरा की दो नई सोसाइटियो को साझा बन प्रबन्ध कार्यक्रम मे शामिल होने का स्वागत करते है।

**(ii) *प्रबन्ध कमेटियों के चुनाव* :**

साझा वन प्रबन्ध के राज्य स्तरीय कार्यदल ने नवम्बर 1994 में एक बैठक में यह निर्णय लिया था कि सोसाइटियों की कार्यप्रणाली मे समानता लाने के लिए प्रबन्ध कमेटियों के चुनाव हर माली साल के आरम्भ मे अप्रैल महीने मे सम्पन्न कराये जायें। इस लिये इस वर्ष एक निर्धारित समय सारिणी के अनुसार अप्रैल–मई 1995 मे सभी सोसाइटियो में नई प्रबन्ध कमेटियों का चुनाव करवाया गया।

चुनाव के लिये हर गाव की एक आम सभा बुलाई गई जिसमे पिछले वर्ष क़ी गतिविधियो, उपल्बधियो, लेखा जोखा, व समस्याओं आदि पर विचार किया गया तथा सर्वसम्मति से एक नई प्रबन्ध कमेटी का चयन किया गया जिसमें एक प्रधान, एक सेक्रेटरी, एक खजाची तथा चार से आठ अन्य कार्यकारी सदस्य चुने गये। हर सोसाइटी मे कम से कम दो महिलाओ को भी प्रबन्ध कमेटी का पदधारक चुना गया।

**(iii) *सोसाइटियों के रिकार्ड का रखरखाव* :**

माह अप्रैल व मई 1995 मे प्रबन्ध कमेटियो के चुनाव करवाते समय यह देखने मे आया कि सोसाइटियो ने अपनी मैम्बरशिप, घास व पानी के वितरण तथा बहीखाता आदि के रिकार्ड ठीक ढग से नहीं रखे थे। सुखोमाजरी जैसी सोसाइटी मे (जहा कुल 70 आम सदस्य बनाये गये) एक भी महिला सदस्य नहीं थी और न ही सदस्यो के नाम की कोई पक्की सूची या रजिस्टर उपलब्ध था। बाकी सोसाइटियो मे भी महिलाओ की सदस्यता पुरूषो के अनुपात मे बहुत कम थी। बहुत ही कम ऐसी सोसाइटियॉ थी जिन्होने आमदन व खर्च का ठीक हिसाब कैश बुक मे रखा हो (जैसा कि लोहगढ, मानकपुर ठाकुरदास, धमाला, रेहना, मासूमपुर आदि) घास की दाती व डैम के पानी के वितरण का हिसाब भी छोटे मोटे कागज के पन्नो या किसी फटी पुरानी कापी मे अधूरे ढग से लिखा था। सोसाइटी की विभिन्न बैठकों मे लिये गए निर्णयो का कोई रिकार्ड नहीं था। दाती व पानी से मिली आमदन किसी बैंक मे जमा करवाने के बजाय प्रधान या किसी अन्य सदस्य के पास ही थी। इस स्थिति मे सुधार लाने के लिये टेरी की टीम ने विभिन्न प्रकार के रजिस्टरो, व रिकार्ड के प्रारूप तैयार किये तथा हर सोसाइटी को आवश्यक कार्यवाही रजिस्टर, घास की दाती का रजिस्टर, डैम के पानी का रजिस्टर, केश बुक व रसीद बुक आदि दी। नये सदस्य बनाने का अभ्यान भी चलाया गया ताकि महिलाओ को उपयुक्त सदस्यता मिल सके। सभी सोसाइटियो के बैक मे खाते खुलवाये गये ताकि सोसाइटी की पूजी बैक मे सुरक्षित रहे। इसके अतिरिक्त बहीखाते भी ठीक किये गये। वर्ष 1994-95 के अन्त मे अर्थात माह अप्रैल 1995 के आरम्भ मे कुछ सोसाइटियो के पास अच्छी रकम जमा थी, जैसी कि लोहगढ के पास 52,480 रूपये, मानकपुर

ठाकुरदास के 44,450 रूपये, मानकपुर नानक चन्द के 55,644 रूपये, बाडगोदाम के 11,187 रूपये, रज्जीपुर के 11,795 रूपये, धमाला के 18,155 रूपये, ढाढर के 13,619 रूपये, मीरपुर के 31,505 रूपये, गोविन्दपुर के 13,132 रूपये, मासूमपुर के 12,668 रूपये, रहेना के 25,991 रूपये थे। अधिकतर सोसाइटियो मे पानी व दाती की वसूली काफी मात्रा में बकाया है और उन्हें इस सम्बन्ध मे जल्दी ही आवश्यक कार्यवाही करनी चाहिए।

## 4. प्रशिक्षण कार्यक्रम

अप्रैल–मई 1995 मे सभी सोसाइटियो मे नई प्रबन्ध कमेटियो का चयन किया गया है। इन कमेटियो के अधिकतर पदधारक पहली बार अपनी प्रबन्ध कमेटी के सदस्य चुने गये है। इस लिये इन नये पद धारको को सोसाइटियों की कार्यविधियो के सुचारू सचालन व रिकार्ड के रख रखाव तथा जिम्मेदारियो आदि से अच्छी तरह परिचित करवाने के लिये टेरी टीम ने वन विभाग के अधिकारियो के साथ मिलकर जून 1995 मे एक दिवसीय प्रशिक्षण आयोजित किये। जिनका साराश इस प्रकार है

| तिथि | भाग लेने वाली सोसाइटियो के नाम | प्रशिक्षार्थियों की संख्या |
|---|---|---|
| 2-6-95 | बाड़गोदाम, कालका, लोहगढ, मानकपुर नानकचन्द, मानकपुर ठाकुरदास, सुखेमाजरी | 27 |
| 3-6-95 | चौकी, गुमथला, नाडा, हरिजन नाडा, माधना | 21 |
| 5-6-95 | बसौला, धमाला, जट्टामाजरी, खेडा नानकचन्द, रज्जीपुर | 25 |
| 6-6-95 | भरौली, दुलोपुर, ढड्यो, त्रिलोकपुर | 20 |
| 7-6-95 | गोविन्दपुर, ढड्यो, मौलीवाल, मासूमपुर, मीरपुर रेहना, ढाढर | 21 |
| 8-6-95 | काहीवाला, खुदाबक्श, किरतपुर, नानकपुर | 13 |
| **योग** | **32 सोसाइटियॉं** | **127** |

## पाठकों से अपील

पाठको से अनुरोध है, कि वे अपनी सोसाइटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे


**श्री आर. पी. डांगे/डा० बख्शीश सिंह**
कोऑडीनेटर
जे एम यू
फोरेस्ट काम्पलैक्स
पिजौर 134 102
दूरभाष (01733)21735

**श्री उमा शंकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर - 17
HUDA
जगधारी।
दूरभाष (01732)30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान
दरबारी सेठ ब्लाक
इण्डिया हैबीटेट सेन्टर
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दूरभाष 460 1550, 462 2246



**सम्पादक : डा० बख्शीश सिह,** **सहसम्पादक : श्रीमती मीनू महाजन**

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित एव ग्रेण्ड प्रिक्स, सी–15 सूर्य ऐन्कलेव, दिल्ली–56 द्वारा मुद्रित।

# हरियाणा
# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

वन
विभाग
हरियाणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

र्ष 2, अंक 2 — अक्टूबर 1995


## सम्पादकीय

हरियाणा वन विभाग तथा स्थानीय समुदाय मिल कर शिवालिक की पहाडियों में सांझा वन प्रबंध कार्यक्रम चला रहे हैं जिसके अर्न्तगत वनों के पास पास रहने वाले लोग पहाडी सम्पदा प्रबंध सोसाइटियां बना कर वनों की सुरक्षा व विकास में सक्रिय योगदान दे रहे हैं। इसी कार्यक्रम को प्रोत्साहित करने के लिये वन विभाग ने उपयुक्त स्थानों पर लगभग 100 पानी के डैम बनाये हैं। बरसात के पानी को इन डैमों के पीछे रोक कर सिंचाई के लिए प्रयोग किया जा रहा है जिसके फलस्वरूप सूखा ग्रस्त शिवालिक खण्ड में एक हरित क्रान्ति आ रही है।

जिन डैमों के पीछे जलागम क्षेत्र वन रहित है वहां मिट्टी का कटाव अधिक होता है। यह मिट्टी डैम की झील में भर जाती है जिससे डैम की पानी को संग्रह करने की क्षमता कम हो जाती है। इससे डैम की आयु कम होने के साथ–साथ धन तथा ग्रामवासियों की आशायें भी धूल में मिल जाती है। अतः सब ग्रामवासी मिल कर प्रण करे कि अपनी जमीन की सुरक्षा, सम्भाल व विकास के लिए चराई, पेडों की अवैध कटान तथा आग आदि को रोकने के लिए हर सम्भव प्रयत्न करेंगे।

यदि आपके जंगल मे हरितक्षेत्र कम है तो घास, पौधा रोपण तथा वन विकास की नर्सरी से मुफ्त प्राप्त पौधे लगाने का श्रमदान करे। डैम की झील की ओर आने वाली खोलों या नालो के तले मे नडा घास (Arundo donex) सम्मालू (vitex negundo) और बांस जैसी परजातियॉं लगाने से मिट्टी को डैम की झील में पहुंचने से रोका जा सकता है।

पहली बरसात होने पर घास व झाडी सूखी होने से मिट्टी की कटान अधिक होती है अतः पहली कुछ बरसातों में डैम का सलूसवाल्व खुला रखें तथा गंदला पानी डैम मे इक्ठ्ठा न होने दें। कुछ बारिशें हो जाने पर घास उगने से मिट्टी की कटान कम हो जाएगी। तब सलूसवाल्व को बंद कर डैम में कम मिट्टी वाले पानी को इक्ठ्ठा कर ले। बरसात के दिनों में जब किसान डैम का पानी प्रयोग नहीं करते तब सलूसवाल्व बन्द रहता है। इस तरह लगातार अधिक समय तक सलूसवाल्व बन्द रहने से कभी कभी डैम की निकास पाईप बन्द हो जाती है। इसकी रोक थाम के लिए जरूरी है कि हर आठ – दस दिन बाद कम से कम एक बार दस पन्द्रह मिनट के लिए सलूसवाल्व खोल दे ताकि पाईप में पानी चलने से जमी हुई मिट्टी व कीचड आदि बाहर निकल जाये और निकास पाईप के चोक या बन्द होने का खतरा टल जाये।

बरसात के दिनों मे डैम के बन्धे व निकास की निगरानी, अतिरिक्त पानी का निकास, तथा दरार या कटाव को तुरंत ठीक करने से आप अपने डैम की आयु को और भी बडा कर सकते हैं। डैम आपकी अपनी सम्पति है इसे सम्भाल कर रखे, यह सालों साल आपको पर्याप्त पानी व खुशहाली प्रदान करेगा।

**सम्पादक** ❑

## 2. संयुक्त वन प्रबन्ध की नीति

पिछले अंक में हमने हरियाणा सरकार द्वारा जून 1990 में स्वीकृत की गई साझा वन प्रबंध नीति की जानकारी आपको देने के लिए एक धारा वार विषय आरंभ किया था। पिछले अंक में इस नीति की धारा I को प्रकाशित किया गया था। इस अंक मे हम उस नीति की धारा II व III के कुछ अश नीचे प्रकाशित कर रहे है।

### धारा II

*प्रस्तावित नीति के दर्शनज्ञान व लाभ*

प्रस्तावित नीति का मूल दर्शनज्ञान जगली क्षेत्रो के पास रहने वाले ग्रामीणो के आर्थिक कल्याण को उन क्षेत्रो के जीवनधारी प्रबंध से जोडना है। यह प्रत्येक गाव में एक या उससे अधिक आकर्षण बिन्दु पहचानने द्वारा किया जा सकता है जोकि ग्रामीणो को जगलो की उत्पादकता बढाने के लिए प्रेरित कर सके और उन्हे बढे हुए उत्पादन का मुख्य भाग भी दिया जाए जोकि उनके प्रबंध व सुरक्षा से ही प्राप्त हुआ है।

सबधिंत क्षेत्रो से राज्य सरकार को वर्तमान राजस्व में किसी भी प्रकार की हानि नही होगी। राजस्व के वर्तमान स्तर को बनाए रखा जायेगा और कुछ स्थानो पर इसमे समय के साथ वृद्धि भी होगी। इसके साथ–साथ ग्रामीणो के उत्पादन प्रक्रिया मे भाग लेने से प्राप्त बढे हुए उत्पादन के मुख्य भाग को, सरकारी नीति के फलस्वरूप, ग्रामीणो मे बाटने से उनका आर्थिक स्तर काफी हद तक सुधरेगा जिस के लिए सरकार को कोई अतिरिक्त व्यय नही करना पडेगा। सरकार को अतिरिक्त निवेश किये बिना लोगो की आमदनी व रोजगार बढने का लाभ मिलेगा। इसके अतिरिक्त ग्रामीणों द्वारा वन सुरक्षा व प्रबंध व्यवस्था करने का खर्च काफी कम हो जाएगा। वास्तव मे वन विभाग का पारम्परिक पुलिस कर्मचारी वाला रूप ग्रामीणो को वन प्रबधन के सुधार मे भागीदार बनाने मे परिवर्तित हो जाएगा।

इसके अतिरिक्त यदि गावो से जुडे हुए वन क्षेत्र की उत्पादकता को सयुक्त वन प्रबध द्वारा इतनी मात्रा मे बढाया जाए कि ग्रामीणो की वन उपज की सब जरूरते इससे ही उपलब्ध हो जाये तो प्राकृतिक प्रजनन से इस क्षेत्र के बाहर उत्पादकता बढेगी, जिससे अतिरिक्त निवेश के बिना इन क्षेत्रो से सरकार का राजस्व बढेगा।

पर्यावरण सुधार व प्राकृतिक संतुलन का पुर्नस्थाप होना सरकार के लिए एक और मुख्य लाभ होगा।

### धारा III

*नीति पद्धति*

III. 1. परस्पर सम्बध की मूल इकाई ग्रामीण स्त पर एक गाव का हिस्सा, पूरा गाव या किसी विशेष परिस्थि मे ग्राम पचायत हो सकती है। हरियाणा वन विभाग, ग की सस्था से बातचीत करेगा न कि किसी व्यक्ति विशे से। प्रत्येक इकाई मे कम से कम 10 से 15 तक परिव होने चाहिए। ग्रामीण इकाई का चयन दूसरे लक्षणो अतिरिक्त निम्न पर आधारित होगा · (1) आवास का व के निकट होना (2) सम्बन्धित वन क्षेत्र की उपज मे स परिवारो का समान अधिकार या आर्थिक निर्भरता हो (3) कम से कम स्तर पर सामाजिक बधन व दूसरे सदस से परिचय होना।

प्रारम्भिक रूप मे सदस्य परिवार अपंजीकृत सोसाइ बना सकते है, जो बाद में एक निर्धारित समय मे सोसाइ रेजिस्ट्रेशन एक्ट के अन्तर्गत पजीकृत कराई जा सक है। इसका नाम पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी होगा।

III. 2 सम्बधित इकाई के बहुमत परिवार यदि अ निकट के किसी स्पष्ट वन क्षेत्र मे सयुक्त प्रबध की जिम्मेव लेने को तैयार है, तो हरियाणा वन विभाग ग्रामीणो के स मिलकर उस वन क्षेत्र के विकास व प्रबध के लिए योज बनाएगा। इस सूक्ष्म नियोजन को तैयार करने का एक मु उद्देश्य सयुक्त वन प्रबध के क्षेत्र को स्पष्ट करना होगा जहा तक हो सके ऐसे प्रयत्न किए जाएगे कि केवल पहा साधन प्रबध सोसाइटी के सदस्यो के ही उस क्षेत्र मे अधिव हो ताकि अन्य अधिकार रखने वालो से उनके झगडे ह का प्रश्न ही न उठे। निर्धारित क्षेत्र के उन्नत प्रबध लिए निम्नलिखित, एक या उससे अधिक उत्प्रेरको को निश्चि किया जाएगा। ग्रामीणो के खेतो की सिचाई के लिए प (बाध या कूल पद्धति द्वारा) उपलब्ध कराया जाए ता उनकी वन क्षेत्रो पर निर्भरता घट सके और जल र को सुरक्षित रखने के लिए वह जगल मे खुली चराई करे।

*हरे चारे के लिए घास का ठेका*

यह ठेका किसी बिचोले ठेकेदार को नीलाम करने की जगह पहाडी साधन प्रबध सोसाइटी को दिया जा सकता है इसके बदले मे पहाडी साधन प्रबंधन सोसाइटी से कहा जा सकता है कि वह इस क्षेत्र को खुली चराई से बचाए।

*भाभड घास बान बनाने या बेचने के लिए*

भाभड घास का ठेका निजी ठेकेदार या कागज मिल को न देकर पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी को दिया जा सकता है। जिन गांवो मे कुछ परिवार भाभड से बान बनाते वहा पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी के साथ सयुक्त प्रबध समझौते मे यह शर्त रखी जा सकती है कि बान बनाने वालो की भाभड की जरूरत पूरी होने के बाद ही शेष बची भाभड बाहर बेची जा सकती है।

*टोकरी बनाने के लिए बांस*

बास की टोकरी बनाने वाले भंजडा समुदाय के सदस्यो को उनकी आवश्यकतानुसार वर्ष मे नौ माह तक के लिए बांस काटने की अनुमति इस शर्त पर दी जा सकती है कि वे बांस के झाडो को लाभदायक उत्पादन स्तर पर रखेगे और आग लगने के मौसम में वन को आग से बचाने में सहयोग देगे। उन्हे उत्पादन मण्डल के लिए बांस काटने के लिए भी कहा जा सकता है ताकि बाहर के श्रमिको की लापरवाही के कारण बांस के झाडो को नुकसान न हो सके।

*लकडी, कत्था, जलाने की लकडी, फल और अन्य वन उपज*

इसी प्रकार का प्रबध इमारती लकडी, कत्था, जलाने की लकडी, फलो व अन्य वन उत्पादनो के लिए भी किया जा सकता है। सब का मूल उद्देश्य स्थानीय पहाडी साधन प्रबध सोसाइटी को उन्नत वन प्रबध व सरक्षण मे भाग लेने के लिए प्रेरित करना होगा।

## मोगरी काटने से भाभड, घास के उपज बढत में भारी कमी

शिवालिक की पहाडियो मे नाना प्रकार की जो वनस्पति मिलती है उसमे भाभड घास का एक बहुत महत्पूर्ण स्थान है। यह घास कटी फटी तीव्र ढलानो पर कम नमी व तेज धूप वाले क्षत्रो मे सर्वश्रेष्ठ परजाती के रूप मे उभर कर आती है और भूमि को कटने से बचाती है। रस्सी व बान बनाने के दस्तकारी तथा कागज बनाने के उद्योग के लिए इस घास की बहुत मांग होने के कारण इस खण्ड के आर्थिक विकास मे भी इस वन उपज की एक विशेष भूमिका है।

वर्षा ऋतु के आरम्भ में जब नर्म चारा घास उग रही होती है तो भाभड़ घास एक ऐसी परजाति है जो सब से पहले पनप आती है। उस वक्त चारे की अधिक कमी होने के कारण, कभी–कभी ग्रामवासी कई प्रकार की घास होने के बावजूद भी भाभड घास की नई उगने वाली कोपलों को काट कर (जिसे स्थानीय भाषा में मोंगरी कहते हैं) अपने जानवरो को चारे के रूप मे देते हैं।

रस्सी व कागज बनाने के लिए केवल पकी हुई सूखी भाभड घास ही काम में लाई जाती है जो अक्टूबर के बाद नवम्बर में काटी जाती है। बरसात मे काटी गई हरी चारा घास की कीमत 20-30 रूपये प्रति क्विटल ही होगी परन्तु नवम्बर–दिसम्बर मे काटी गई पकी व सूखी भाभड घास की कीमत 200 से 300 रूपये प्रति क्विटल तक मिलती है।

भूमि संरक्षण केन्द्र चण्ढीगढ द्वारा किये गये कुछ प्रारम्भिक अध्ययनों से सकेत मिले कि नई उगने वाली हरी भाभड घास (मोगरी) को बार बार काटने से भाभड के उगने में बुरा असर पडता है। यह जानने के लिए कि हरी मोंगरी काटने से उद्योग व दस्तकारी योग्य पकी व सूखी भाभड की उपज और बढत पर कितना असर पडता है टेरी की टीम व वन विभाग हरियाणा ने मिल कर वर्ष 1993 में एक विधिवत् अध्ययन किया जिसमे भाभड घास के एक जैसे प्लाटो को निम्न तरीको से काट कर परखा गया –

(i) मोगरी न काटना, केवल नवम्बर मे पकी भाभड़ काटना।
(ii) जुलाई में एक बार मोंगरी काटना फिर नवम्बर मे दुबारा पकी भाभड काटना।
(iii) अगस्त में एक बार मोगरी काटना फिर नवम्बर मे दुबारा पकी भाभड काटना।
(iv) जुलाई तथा सितम्बर मे एक बार मोगरी काटना और फिर तीसरी बार नवम्बर मे पकी भाभड काटना।

विभिन्न क्षेत्रो मे उपरोक्त अनुसार भाभड के प्लाटो को काटने से निम्न परिणाम प्राप्त हुए

जिन प्लाटो से कोई मोगरी नही काटी गई थी उन को नवम्बर मे काटने पर 3 44 क्विटल भाभड प्रति हैक्टर प्राप्त हुई। जिन प्लाटो से जुलाई के आरम्भ मे एक बार

मोंगरी काटी गई थी उनमें दुबारा उगी भाभड को नवम्बर में काटने पर 1.93 क्विंटल भाभड प्रति हैक्टर प्राप्त हुई। जिन प्लाटों में अगस्त के आरम्भ में एक बार मोंगरी काटी गई थी उन में दुबारा उगी घास को नवम्बर में काटने पर 0.73 क्विंटल भाभड प्रति हैक्टर प्राप्त हुई। जिन प्लाटो में जुलाई तथा सितम्बर में एक – एक बार मोंगरी काटी गई थी उनमें तीसरी बार नवम्बर मे कटाई करने पर 0.14 क्विंटल भाभड प्रति हैक्टर मिली अर्थात् ना के बराबर प्राप्त हुई।

जहा तक भाभड घास के उगने व बढने का सवाल है उपरोक्त अध्ययन से पता चला कि जुलाई मे एक बार मोगरी काटने से ही नवम्बर में भाभड घास की झुण्डियों के जड – घेरे में 26 प्रतिशत की कमी हो गई। जिन प्लाटो मे अगस्त मे एक बार मोगरी काटी गई उनमे नवम्बर में भाभड काटते वक्त देखा गया कि भाभड घास की झुण्डियों के जड – घेरे में 49 प्रतिशत कमी हो गई। इसी प्रकार जिन प्लाटो मे जुलाई तथा सितम्बर में एक – एक बार मोगरी काटी गई उनमे नवम्बर तक एक ही साल मे भाभड घास झुण्डियो के जड – घेरे मे 52 प्रतिशत कमी आ गई।

इस अध्ययन से यह सिद्ध होता है कि वर्षा ऋतु के आरम्भ मे एक बार मोगरी काटने से ही नवम्बर दिसम्बर मे मिलने वाली पकी भाभड की उपज मे लगभग 45 प्रतिशत कमी होती है। मोगरी काटने से न केवल नवम्बर दिसम्बर मे मिलने वाली भाभड की उपज मे ही भारी कमी होती है बल्कि भाभड की झुण्डियो के आकार मे बहुत कमी आ जाती है इस तरह बार बार हर साल मोगरी काटने से उपज के वन क्षेत्र से भाभड घास धीरे–धीरे बिल्कुल खत्म हो जाने की सम्भावना है। यदि आप चाहते हैं कि आपके क्षेत्र मे भाभड घास की उपज व बढत का स्तर अच्छा बना रहे तो मोगरी ना काटने मे ही भलाई है। केवल अति विशेष मुश्किल परिस्थितियो में ही मोंगरी काटने दे और वह भी किसी वर्ष एक बार ही, हर वर्ष बार–बार नहीं।

## 4. सोसाइटियों के समाचार

### (i) *नई सोसाइटियां*

इस अवधि मे मोरनी – पिजौर वन मण्डल मे तीन नई सोसाइटियां (किना, प्रेमपुरा, दमदमा) और यमुना नगर वन मण्डल मे दो नई सोसाइटिया (काठगढ, भगवानपुर) रजिस्टर की गई। इन सोसाइटियो ने अपनी अपनी प्रबध कमेटियो का चयन कर लिया है तथा वन विभाग के साथ साझा वन प्रबंध की शर्तो को मानते हुए निर्धारित समझोते पर हस्ताक्षर भी किये हैं। हम इन सभी लोगों का सांझा वन प्रबध कार्यक्रम में शामिल होने का स्वागत करते हैं।

### (ii) *भाभड़ तथा चारा घास की लीज*

वर्ष 1994 में 15 सोसाइटियो ने भाभड घास तथा 10 सोसाइटियों ने चारा घास की लीज वन विभाग से ली थी। इस वर्ष 27 सोसाइटियो ने भाभड घास तथा 24 सोसाइटियो ने चारा घास के लीज पट्टे, लिये है जिनका विवरण निम्न प्रकार है .

| वनखण्ड का नाम | भाभड लीज | चारा घास लीज |
|---|---|---|
| 1 मोरनी – पिजौर | 21 सोसाइटिया | 19 सोसाइटिया |
| 2 यमुना नगर (अम्बाला) | 6 सोसाइटिया | 5 सोसाइटिया |
| **कुल योग** | **27 सोसाइटियां** | **24 सोसाइटिया** |

इन सभी सोसाइटियो ने समय पर अपनी अपनी लीज की निर्धारित राशि वन विभाग के कार्यालयो मे जमा करवा दी है।

### (iii) *सोसाइटियों द्वारा वृक्षारोपण*

इस वर्ष वन विभाग ने सोसाइटियो द्वारा वृक्षारोपण हेतु 100 हेक्टेयर का लक्ष्य रखा था जिसमें 35-35 हेक्टेयर मोरनी व यमुना नगर वन खण्डों में तथा 30 हेक्टेयर सामाजिक वानिकी वन खण्ड द्वारा पूरा किया जाना निर्धारित था। इस कार्यक्रम मे कुछ सोसाइटियो ने सराहनीय काम किया है खासकर त्रिलोकपुर, लोहगढ, धमाला, सुखोमाजरी तथा पम्मुवाला सोसाइटियो ने। इन वृक्षारोपणो के लिए पौधे वन विभाग द्वारा उपलब्ध कराये गये तथा पौधारोपण कार्य वन विभाग के स्थानीय कर्मचारियो की देख रेख में किया गया इस तरह किये गए वृक्षारोपण पर आये खर्च का भुगतान सीधे सम्बन्धित सोसाइटियो को किया गया ताकि ग्रामवासियो को इस कार्यक्रम से रोजगार व आर्थिक लाभ मिल सके।

### (iv) *पानी के डैमों का रख रखाव*

यमुना नगर वन मण्डल की सढौरा रेज मे स्थित काठगढ गाव की नई सोसाइटी ने शामवाला तथा काठगढ लिये बने अपने दो डैमो की बरसात के दिनो मे देख भाल

लिये सांझेदारी की नई मिसाल कायम की। वन विभाग के स्थानीय कर्मचारियों तथा सोसाइटी के सदस्यों ने मिलकर यह तय किया कि बारिश के मौसम में हर रोज दोनों डैमों की लगातार निगरानी रखी जाये ताकि डैमों को कोई खतरा होने की हालत में समय पर आवश्यक उपाय किया जा सके। इस कार्य के लिए सोसाइटी तथा वन विभाग ने एक – एक रक्षक नियुक्त किया जो मिल कर वर्षा ऋतु में इन दोनों डैमों की देख रेख करते रहे। इस प्रकार उनके दोनों डैम इस साल सही सलामत रहे। उन्होने अपने दोनो डैमो को गांव में खुली बोली द्वारा 10,750 रुपये मे मछली पालन के लिये अपने ही गांव के लोगों को ठेके पर दिया है।

पिजौर वन खण्ड की मोंरनी रेंज मे स्थित मांधना सोसाइटी मे मदारपुर तथा भराल गांव भी शामिल है। इस सोसाइटी में दो डैम हैं। वर्ष 1989 में बना एक डैम सीमैंन्ट पत्थर से पक्का बनाया गया था जिससे तीनो गांवों की जमीन की सिंचाई की जा सकती थी परन्तु पाईप लाईन केवल मदारपुर के कुछ खेतों तक ही लगाई गई थी। डैम से लगे जंगल ही हालत अच्छी न होने के कारण डैम की झील में मिट्टी भरती गई यहां तक कि हौदी भी सिल्ट में दब जाने से पाईप बन्द हो गई, और पानी स्पिलवे के ऊपर से बहने लगा जिसके कारण स्पिलवे की ऐपरण व फाउण्डेशन भी कट गई थी। टेरी के साथ हुई मिटिगो मे ग्रामवासियो ने डैम की मरम्मत करने की इच्छा प्रकट की। विचार विमर्श के उपरान्त यह निर्णय लिया गया कि डैम के ऐपरण को ठीक करने के लिये लेबर का सारा खर्च सोसाइटी की तरफ से किया जाएगा अर्थात किसान खुद काम करेंगे या मजदूर लगाने के लिए निश्चित राशि सोसाइटी के पास जमा करवायेगे। मरम्मत मे लगने वाले पत्थर व बजरी आदि भी लोग स्वय पास बहती धधर नदी से इकठ्ठा करेंगे। सीमेन्ट, ट्रक से ढुलाई, पाईप व मिस्त्री आदि का खर्चा टेरी देगी। डैम से पानी निकालने के लिए एक साईफन भी लगाया जाएगा। इस निर्णय के अनुसार ग्रामवासियों ने मिलकर जून जुलाई 1995 में वर्षा शुरू होने से पहले ऐपरण की मरम्मत का काम पूरा कर लिया। अब साईफन तथा पाईप लगाने का काम बरसात के बाद किया जाएगा। इस मरम्मत कार्य में सब ग्रामवासियों का योगदान सराहनीय रहा। खासकर सोसाइटी के सचिव श्री लेखराम, प्रधान श्री नराता सिंह तथा सदस्या श्रीमती मुरेता का।

*डैम के स्पिलवे का निर्माण कार्य*

### (v) *प्रशिक्षण*

इस अवधि मे टेरी तथा वन विभाग ने मिल कर सांझा वन प्रबंध सम्बंधित तीन प्रशिक्षण निम्न प्रकार आयोजित किये

| क्रमसंख्या | प्रशिक्षण की अवधि | प्रशिक्षण का नाम | परिक्षार्थीयों की संख्या |
|---|---|---|---|
| | 10-15 जुलाई 1995 | फोरेस्टर क्लास के लिए साझा वन प्रबंध प्रशिक्षण | 28 फोरेस्टर |
| | 11-16 जुलाई 1995 | गार्ड क्लास के लिए साझा वन प्रबंध प्रशिक्षण | 26 फोरेस्ट गार्ड |
| | 26-29 जुलाई 1995 | वनो की बेस लाईन सर्वेक्षण का प्रशिक्षण | 32 फोरेस्टर तथा डिप्टी रेजर |

बेस लाईन सरवेक्षण पाने वाले कर्मचारियो ने बाद मे गांव वालों के साथ मिलकर विभिन्न सोसाइटी के वनों का सर्वेक्षण किया ताकि यह पता लग सके कि इस समय सोसाइटियो के वनो की वनस्पति (घास, झाडी, पेड आदि) के घनत्व, मात्रा तथा उपजाऊ शक्ति की क्या स्थिति है।

*प्रशिक्षण कार्यशाला*

**(vi)** ***कार्यशालायें***

इस अवधि मे टेरी व हरियाणा वन विभाग ने मिल कर दो कार्यशालाये आयोजित की जिनका विवरण इस प्रकार है

| कार्यशाला का नाम | अवधि | जिन लोगों ने भाग लिया | उद्देश्य |
|---|---|---|---|
| 1 हरियाणा मे साझा वन प्रबध | 5 अगस्त 1995 | हरियाणा वन विभाग के वृष्ठ अधिकारी (मुख्य वन सरक्षक, डी एफ ओ, फोंड फाउण्डेशन व टेरी के प्रतिनिधि तथा विभिन्न सोसाइटियों के पद धारक | प्रदेश मे चल रहे साझा वन प्रबध कार्यक्रम की समीक्षा करना तथा भविष्य के लिये मार्ग दर्शन करना |
| 2. साझा वन प्रबंध के लिये लघु योजनाऐं (माईक्रो प्लान) बनाने की विधि | 19-20 सितम्बर 1995 | वन विभाग के अधिकारी, विभिन्न प्रदेशो मे साझा वन प्रबध का काम करने वाली गैर सरकारी सस्थाओ (एन जी ओ) के प्रतिनिधि, फाउण्डेशन के अधिकारी, टेरी टीम के सदस्य तथा स्थानीय सोसाइटियो के लोग | साझा वन प्रबध के अर्न्तगत वन क्षेत्रो के विकास व पोषणीय प्रबध के लिये लघु योजनाऐ बनाने की विधि तय करना |

## पाठकों से अपील

पाठको से अनुरोध है, कि वे अपनी सोसाइटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे

**श्री आर. पी. डांगे/डा० बख्शीश सिंह**
कोऑडीनेटर
जे एम यू
फोरेस्ट काम्पलैक्स
पिजौर 134 102
दूरभाष (01733)21735

**श्री उमा शकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर - 17
HUDA
जगधारी।
दूरभाष (01732)30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान
दरबारी सेठ ब्लाक
इण्यिा हैबीटेट सेन्टर
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दूरभाष 460 1550, 462 2246

**सम्पादक . डा० बख्शीश सिह,** **सहसम्पादक : श्रीमती मीनू महाजन**

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित एव ग्रेण्ड प्रिक्स सी–15 सूर्य ऐन्कलेव, दिल्ली–56 द्वारा मुद्रित।

# हरियाणा
# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

वन
विभाग
हरियाणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

वर्ष 2, अंक 3 जनवरी 1996


## सम्पादकीय

हरियाणा के शिवालिक खण्ड मे 100 से अधिक पानी के डैम बनाये गए हैं। वर्ष 1994 मे शिवालिक विकास बोर्ड का गठन होने के बाद कुछ और नये डैम बनाने पर भी विचार हो रहा है। अब तक बनाये गए डैमों का निरीक्षण करने से पता चला है कि अधिकतर डैम किसी न किसी कारण से बेकार हो गये हैं, जैसे कि पानी को खेतों तक पहुंचाने के लिये या तो पाईप नहीं लगाई गई या कम लगी या टूट गई। कई डैमो के स्पिलवे टूट जाने से उनमें पानी इकठ्ठा होने की क्षमता कम हो गई है या फिर अगली बारिश मे डैम के पूरा टूट जाने का डर बना हुआ है। जिन डैमो के पीछे पहाडी ढलानो पर अभी भी खुली चराई होती है और वनस्पति व जंगल कम हैं, उनकी झीले बारिश के पानी के साथ कट कर आने वाली मिट्टी से भर गई हैं। डिजाईन व बनावट मे कमिया रह जाने के कारण कुछ डैमो के बन्धे ही टूट गये हैं। बन्धे या स्पिलवे की मरम्मत बार-बार किये जाने के बावजूद ऐसे डैम अब भी ठीक हालत मे नहीं है। कुछ डैम ऐसे भी हैं जिनके झील खण्ड मे या तो पानी बहुत कम आता है या जो भी पानी आता है वह जमीन के अन्दर ही रिस जाता है और सिचाई के लिये पानी जमा नहीं हो पाता। कुछ ऐसे भी डैम है जिनका पानी एक या दो किसानो के खेतो को ही लग पाता है। इन सब परिस्थितियो की समीक्षा से ज्ञात होता है कि कोई भी डैम बनाने से पहले डैम की जगह के चुनाव, डिजाईन, निर्माण व उपरोक्त दर्शाई सम्भावनाओं पर ध्यानपूर्वक विचार करना बहुत जरूरी है।

एक अच्छा व सफल डैम बनाने के लिये कुछ जरूरी बातो का ध्यान रखना बहुत आवश्यक है। जैसा कि जलागम क्षेत्र व कमाण्ड क्षेत्र की पूरी जानकारी व सर्वेक्षण, बांध लगाने की जगह का सही चयन, डैम का डिजाईन, डैम बनाते वक्त बरती जाने वाली सावधानियां तथा डैम बन जाने के बाद डैम व जलागम क्षेत्र का रख रखाव व प्रबंध।

डैमो के निरीक्षण से. पता चलता है कि डैमों के खराब हो जाने का सबसे बडा कारण है स्पिलवे की खराबी अर्थात या तो पानी चलने से स्पिलवे का टूट जाना या स्पिलवे का बारिश के पूरे पानी को न निकाल पाना। इस कारण से पानी डैम के ऊपर से ही बह निकलता है जिससे डैम टूट जाता है। जलागम क्षेत्र से बारिश मे आने वाले पानी की मात्रा को ध्यान में रखते हुए डैम का आकार वा स्पिलवे की ऊचांई रखी जानी चाहिए यह इस प्रकार रखी जानी चाहिये कि आम हालत मे पूरा पानी डैम की झील में ही समा जाये और स्पिलवे के ऊपर से न चले ताकि जंगल से मिलने वाले पूरे पानी को सिचाई के लिये बरता जा सके। सिर्फ किसी-किसी वर्ष बहुत अधिक बारिश पडने की हालत मे ही स्पिलवे के ऊपर से पानी बाहर जाये।

डैम की झील मे मिट्टी भर जाना एक दूसरी जटिल

समस्या है जिसके बारे में हम पिछले अक मे चर्चा कर चुके है। ग्रामवासियों को चाहिये कि पिछले अक मे बताई बातो को ध्यान में रखते हुए अपने जगल की हर तरह से रक्षा करे और डैम के स्वास्थ्य व उम्र को बढाने के लिये मिल कर आवश्यक कार्यवाही करें।

जब भी कोई नया डैम बनाने या टूटे डैम की मरम्मत का कार्य शुरू किया जा रहा हो तो ग्रामवासियों को चाहिये कि वन विभाग के अधिकारियों व कर्मचारियो के साथ मिल कर अपने डैम के हर पहलू पर खुल का विचार विमर्श करे। अपने अनुभव व जरूरतो को बताये, सुझाव दें, डैम बनाने की जगह का चयन बहुत ध्यान पूर्वक करे। स्पिलवे कहां होगी इसको भी मिलकर तय करे सिंचाई के लिये पानी की पाईप लगाने का रास्ता इस प्रकार तय करे कि कम पाईप लगाते हुए ज्यादा से ज्यादा परिवारो के खेतो को पानी मिल सके।

डैम आपके लिये ही बनाये जा रहे है। सभी निर्माण व मरम्मत कार्यो मे पूरी रूचि लेते हुए सोसाइटी को हर सम्भव योगदान देना चाहिये। डैम के रख रखाव व देखभाल की पूरी जिम्मेवारी ग्रामवासियो की है।

**बख्शीश सिंह** ❑

## 2. संयुक्त वन प्रबन्ध की नीति

पिछले दो अंको में हमने हरियाणा सरकार की साझ वन प्रबन्ध नीति की धारा एक, दो तथा तीन के पैरा 3.1 3.2 को प्रकाशित किया था। इस अक मे हम धारा 3.: के कुछ भाग को प्रकाशित कर रहे है :

"सयुक्त वन प्रबंध लागू होने से पहले हरियाणा व विभाग एवं पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी के बीच सयुक प्रबध समझौते पर हस्ताक्षर किये जाएगे। समझौता मुख रूप से दोनो पक्षो के अधिकार एव जिम्मेदारियो को स्पष करेगा और इसके साथ सोसाइटी का प्रस्ताव कि सयुक प्रबध की रूपरेखा उसके सभी सदस्यो को मान्य है, लगाय जायेगा। जहा कोई इमारती कार्य किया जाना है (बा या कूल का बनाना), वहा सदस्य परिवारो के बहुम द्वारा समझौते पर हस्ताक्षर कर देने के बाद ही कार्य शुर किया जायेगा। सक्षेप मे हरियाणा वन विभाग एव पहाड साधन प्रबधन सोसाइटी के अधिकार एवं जिम्मेदारिय निम्न है –

| हरियाणा वन विभाग | | पहाड़ी साधन प्रबंधन सोसाइटी | |
|---|---|---|---|
| अधिकार | जिम्मेदारिया | अधिकार | जिम्मेदारियां |
| **योजना**<br>समझौते को स्वीकृत नही करना यदि बहुमत अपनी जिम्मेदारियॉ निभाने को तैयार नही है। | योजना विकल्पो पर चर्चा मे सहयोग और तकनीकी निर्देशन प्रदान करना। | सयुक्त व्यवस्था से सबधित सूचना एकत्रित करना और तब तक समझौता नही करना जब तक कि सभावित लाभ से सतुष्ट न हो। | – योजना तैयार करने मे भाग लेना<br>– सदस्यता के नियम औ सदस्यो की जिम्मेदारि स्पष्ट करना<br>– सदस्यो के बीच लाभो व बराबर बटवारे सबधी वहा की जनता की आ सभाओ मे खुली चर्चा द्वारा तय करना<br>– जो सदस्य नियमो की अवहेलना करे उन्हे पद्ध के अनुसार सजा देने सबधी प्रस्ताव पारित करना। |

| हरियाणा वन विभाग | | पहाड़ी साधन प्रबंधन सोसाइटी | |
|---|---|---|---|
| अधिकार | जिम्मेदारिया | अधिकार | जिम्मेदारियां |
| **प्रबंध की प्रारम्भिक स्थिति** | | | |
| पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी के संयुक्त प्रबध कार्यो, प्रबंधक कमेटी के चुनाव, व सदस्यो के बीच लाभो के बराबर बंटवारे का मूल्याकंन करना। | – योजना के अनुसार आर्थिक एव तकनीकी जानकारी देना<br>– पहाडी साधन प्रबधन सोसाइटी की प्रबधक क्षमता बढाने मे सहयोग देना। | समझौते के अनुसार घास, भाभड, बांस, पानी या दूसरी पैदावार प्राप्त करना | – योजना अनुसार श्रम दान करना<br>– क्षेत्र को खुली चराई से बचाना<br>– नियमानुसार दोषी सदस्यो को सजा देना। यदि यह अप्रभावी है तो वन विभाग को दोषी को सजा देने का अधिकार देना।<br>– प्रबंधक कमेटी और आम सभाओ को लगातार आयोजित करना ताकि सभी सदस्य कार्य की प्रगति से अवगत रहे और उनकी सहमति ली जा सके। |

## 3. भाभड़ घास से बान बनाने वाले समुदायों को सांझा वन प्रबन्ध के आर्थिक लाभ

शिवालिक की पहाडियों में उगने वाली भाभड घास को वन विभाग हर साल खुली नीलामी द्वारा ठेकेदारो को बेचता है। स्थानीय वन समुदायो को रस्सी व बान बनाने के व्यवसाय के लिये भाभड घास ठेकेदार से काफी कीमत पर खरीदनी पडती है। सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम के अर्न्तगत जिन समुदायों ने मिलकर पहाडी सम्पदा प्रबध सोसाइटी बना ली है उनको वन विभाग रियायती दरों पर भाभड घास के पट्‌टे देने लगा है। इस तरह ग्रामवासियो को सीधे भाभड घास मिलने से उनके रस्सी व बान बनाने के व्यवसाय पर क्या असर पडा है इसका जायजा लेने के लिये वर्ष 1993 मे टेरी की टीम ने प्रेमपुरा गाव मे विस्तार पूर्वक एक अध्ययन किया जिसके परिणाम निम्न प्रकार रहे

प्रेमपुरा की सोसाइटी ने वर्ष 1988-89 में कम्पार्टमेण्ट आर–71/ सी-5 के पूरे जंगल की लीज टैक्स सहित 41,500 रूपये में ली तथा उन्होंने इस जंगल से 1850 क्विंटल भाभड घास काटी। परन्तु 1992-93 मे प्रेमपुरा सोसाइटी ने भाभड घास की लीज न ली जिसके कारण वन विभाग ने इस जगल की भाभड़ खुली नीलामी से ठेकेदार को 54,280 रूपये में बेची। ठेकेदार को उस वर्ष 1500 क्विटल घास मिली।

अध्ययन से पता चला कि एक व्यक्ति एक दिन मे अपने हाथो से लगभग 6 किलो बान बना सकता है परन्तु वही व्यक्ति हाथ वाली मशीन से 20 किलो और मोटरवाली मशीन से 25 किलो बान एक दिन मे बना सकता है। हाथ द्वारा बान बनाने पर एक क्विटल भाभड घास से 72 किलो बान प्राप्त होता है परन्तु मशीन द्वारा बनाने पर 88 किलो बान मिलता है। 34.75 रूपये प्रतिदिन की मजदूरी के हिसाब से हाथ से बने एक किलो बान पर 3.47 रूपये

मजदूरी लगी जबकि मशीनी बान पर 1.04 रूपये प्रति किलो मजदूरी लगी। एक क्विंटल भाभड़ घास से बना हाथ का बान 504 रूपये में बिका और मशीनी बान 360 रूपये में।

जब सोसाइटी ने सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम के अर्न्तगत भाभड घास का पट्टा लिया तो ग्रामवासियों को सूखी भाभड 69.36 रूपये प्रति क्विंटल के भाव पडी परन्तु जब ठेकेदार ने जंगल नीलामी में लिया तो लोगों को वही भाभड घास 180 रूपये प्रति क्विंटल के भाव खरीदनी पडी। इस तरह सोसाइटी द्वारा लीज लिये जाने पर लोगों को हाथ से बना बान 490 रूपये प्रति क्विटल की लागत पर पडा जबकि ठेकेदार से भाभड खरीदने पर वही बान 645 रूपये प्रति क्विटल मे पडा। हाथ से बना बान बाजार मे 700 रूपये प्रति क्विंटल के भाव बिका जबकि मशीन से बना बान 450 रूपये प्रति क्विंटल के भाव बिका।

जब गांव वालों ने सोसाइटी बना कर भाभड़ घास की लीज ली तो हाथ से बने बान को बाजार मे बेचने से उन्हे अपनी लागत व मेहनत पर 42.8% लाभ हुआ परन्तु ठेकेदार से खरीदी भाभड से बने बान पर केवल 8.5% का ही लाभ उठा पाये। इसी प्रकार मशीनी बान बनाने की दशा मे सोसाइटी की भाभड से बने बान से लोगो को 82.9% लाभ हुआ जबकि ठेकेदार से खरीदी भाभड से बने बान से उन्हे केवल 17.1% का ही लाभ मिल पाया। इस अध्ययन से सिद्ध होता है कि यदि ग्रामवासी सांझा वन प्रबन्ध की सोसाइटी बना कर वन विभाग से भाभड घास लीज पर ले और स्वयं मशीनी बान बना कर बाजार मे बेचे तो उन्हे अधिकतम लाभ हो सकता है।

## 4. सोसाइटियों के समाचार

### (i) *नई सोसाइटियाँ*

इस अवधि मे यमुना नगर वन मण्डल की छछरौली रेंज में दो नई सोसाइटियॉ स्थापित की गई जिनका वर्णन निम्न प्रकार है :

हम डारपुर व कासली निवासियों का सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम मे प्रवेश करने का हार्दिक स्वागत करते हैं।

### (ii) *चारा घास की लीज का प्रबन्ध*

पिछले वर्षो की भांति इस वर्ष भी ज्यादतर सोसाइटियों ने चारा घास की लीज के प्रबध के लिये दाती परमिट की परिक्रिया अपनाई। स्थानीय स्थिति के अनुसार विभिन्न सोसाइटियो ने इस साल दाती का रेट 20 से 500 रूपये तक निर्धारित किया। दाती रेट निर्धारित करने के लिये सोसाइटियो ने इस बात का ख्याल रखा कि वन विभाग को दी जाने वाली लीज की रकम वसूल हो जाये और कुछ राशि बच भी जाये। परन्तु बहुत सी सोसाइटिया ऐसी हैं जो दाती के पूरे रूपये अभी तक वसूल नहीं कर पाई हैं। जिन्होंने दाती लगाते वक्त लोगों से पूरे रूपये अभी तक वसूल नहीं किये उनको चाहिये कि जल्दी से जल्दी बकाया राशि वसूल कर अपने खाते मे जमा करवा दें।

सढोरा रेंज मे स्थित साहेलपुर सोसाइटी ने भाभड घास की तरह चारा घास की खुली नीलामी मे एक ठेकेदार को इस शर्त पर बेचा है कि ठेकेदार गाव वालो की दाती 100 रूपये के भाव लगायेगा और वह फालतू घास बेच सकता है।

### (iii) *भाभड घास की लीज का प्रबन्ध*

अधिकतर सोसाइटियो ने वन विभाग से ली भाभड लीज

| क्रम सं० | सोसाइटी का नाम | सोसाइटी का रजिस्टर नम्बर व तिथि | प्रबन्ध कमेटी का चुनाव | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | चुनाव तिथि | प्रधान | सैक्ट्रेरी | खजान्ची |
| 1. | डार पुर | 1171 / 5 10.95 | 9.9.95 | श्री नसीरू | श्री राकेश | श्री बेनीप्रसाद |
| 2. | कासली | 2151 / 13.10 95 | 22.9.95 | श्री मैहदी हसन | श्री अलीहसन | श्री हनीफ |

ुली नीलामी द्वारा स्थानीय ठेकेदारों को इस शर्त पर बेची
: कि गांव के सभी परिवार अपनी निजी जरूरत के लिये
क–दो भार भाभड काट कर मुफ्त ला सकते हैं। इस
म्बन्ध में कुछ महत्वपूर्ण आंकड़ें निम्न प्रकार हैं।

| ंस | सोसाइटी | लीज की राशि | बिक्री की राशि |
|---|---|---|---|
| . | मानकपुर–नानकचन्द | 39,150 | 2,10,100 |
| . | मानकपुर–ठाकुरदास | 12,430 | 40,000 |
| . | लोहगढ | 27,075 | 2,02,000 |
| . | धमाला | 21,375 | 1,50,000 |
|  | सुखोमाजरी | 15,460 | 1,50,000 |
| . | खेडा व बसौलां | 19,595 | 95,300 |
| . | प्रेमपुरा | 12,690 | 31,000 |
| . | नानकपुरा | 26,535 | 55,000 |
| . | रैहना | 6,020 | 1,11,200 |
| 0. | ठसका | 28,000 | 90,000 |
| 1. | ढडयो | 2,497 | 58,300 |
| 2. | साहेलपुर | 72,400 | 3,40,000 |

ांहीवाला जैसे कुछ ऐसे गांव भी है जहां के ज्यादातर
ोग भाभड घास से रस्सी व बान बनाने का व्यवसाय करते
। ऐसी सोसाइटियों ने अपनी भाभड़ किसी ठेकेदार को
ेचने की बजाय एक निर्धारित दर पर दाती लगा कर अपने
गांव वालों को बान बनाने के लिये दी।

रायपुर रानी रेंज में स्थित मासूमपुर सोसाइटी ने
स वर्ष एक अनोखा तरीका अपनाया है। उन्होने भाभड
िसी ठेकेदार को न बेच कर स्वयं इसका प्रबंध करने
ा निर्णय लिया ताकि सोसाइटी को अधिक से अधिक लाभ
सके। एक आम सभा मे यह फैसला किया कि भाभड
ाज सम्भालने की जिम्मेदारी सोसाइटी के उस सदस्य
ो दी जाये जो कम से कम कमीशन पर यह काम करने
ी बोली दे। कुल आमदन मे से उसकी कमीशन काटने
बाद बची बकाया आमदन सोसाइटी की होगी। स्थानीय
ारेस्ट गार्ड की उपस्थिति मे की गई एक खुली नीलामी
यह बोली 14% की दर पर मासूमपुर निवासी श्री जगत
ह के नाम छोडी गई। अब इस वर्ष की कुल आमदन
आकडे मिलने की प्रतीक्षा की जा रही है।

सढोरा रेज मे स्थित काढगढ सोसाइटी ने अपनी
ाड एक ठेकेदार को इस शर्त पर बेची है कि कटाई
काम गाव के लोग करेगे जिसके लिये उन्हे कुल काटी
गई भाभड़ का आधा भाग मजदूरी के रूप में मिलेगा ताकि
बान बनाने के लिये ग्रामवासियों की जरूरत आसानी से
पूरी हो सके।

### (iv) *सोसाइटियों द्वारा वृक्षारोपण*

पिजौर रेंज में स्थित मानकपुर नानकचन्द गांव ने इस वर्ष
अपने खर्च पर 10 हेक्टेयर सुरक्षित वन क्षेत्र में वृक्षारोपण
किया। इस वृक्षारोपण में जामुन, सिल्वर ओक तथा खेर
के 4400 पौधे लगाये गए जिस पर उनकी सोसाइटी ने
अपनी आमदन में से 23,629 रूपये खर्च किये।

### (v) *पानी के डैमों का निर्माण व रखरखाव*

इस वर्ष शिवालिक बोर्ड के सौजन्य से ठसका, नगली,
धनौरा, इब्राहीमपुर, चौकी तथा राणा जैसे कई गांवों मे डैमी
का निर्माण किया जा रहा है। टेरी टीम की पैरवी में इन
गाव की सोसाइटियों ने डैम के निर्माण, रखरखाव और
प्रबन्ध के लिये डैम कमेटियों का गठन किया है। यह
कमेटियॉ डैम के निर्माण की देखरेख, सोसाइटी द्वारा पाईप
लाईन बिछाने तथा खेतों के नक्शे बनाने व पानी के वितरण
के प्रबन्ध आदि में सहयोग दे रही हैं।

*ठसका में नए डैम का निर्माण कार्य*

लोहगढ, मासूमपुर तथा साहेलपुर जैसी कई
सोसाइटियो ने अपने डैमो के स्पिलवे की मरम्मत स्वयं
की और डैमों को बरसात में टूटने से बचाया। पम्मूवाला
सोसाइटी ने अपने डैम की दबी हुई हौदी की मिट्टी निकाल
कर साफ की, बन्द पाईप को खोला और स्लूसवाल्व की
मरम्मत की। काढगढ सोसाइटी ने आधी रात को भारी
बरसात मे अपने डैम के बन्धे पर मिट्टी डाल कर टूटने
से बचाया।

साहेलपुर तथा काढगढ़ की सोसाइटी ने अपने खर्च से क्रमशः लगभग 40,000 तथा 30,000 रूपये की लागत से नई पाईप लाईन लगाई। इसी तरह लोहगढ सोसाइटी ने भी अपने खर्च पर नई पाईपें खरीदी है जिन्हें सिंचाई के लिये वे खेतों में स्वयं बिछाने जा रहे हैं।

मासूमपुर तथा रैहना की सोसाइटियाँ मिल कर टांगरी नदी से निकाली गई एक सिंचाई कूल

*वन विभाग के अधिकारी चौकी स्थित डैम में दरार का निरिक्षण करते हुए*

की मरम्मत कर रही हैं। यह कूल बरसात मे टूट गई थी।

साहेलपुर, बाघपत तथा राणा जैसी कुछ सोसाइटियों ने निर्णय लिया है कि डैम के पानी का वितरण गाव के सभी परिवारों के बीच बराबर–बराबर किया जायेगा। जिन परिवारों के पास खेती की जमीन नहीं है वे अपने हिस्से का पानी निर्धारित दर के दुगने रेट पर जमींदार परिवारो को बेच सकेगे जिसकी आधी राशि सोसाइटी के कोष में जमा की जायेगी और आधी राशि पानी बेचने वाले परिवार को मिलेगी।

## 5. प्रशिक्षण

इस अवधि मे टेरी ने वन विभाग के सहयोग से सांझा वन प्रबन्ध सम्बन्धित निम्न प्रशिक्षण आयोजित किये ·

| क्रम स० | प्रशिक्षण की अवधि | प्रशिक्षण का नाम | परीक्षार्थीयो की सख्या |
|---|---|---|---|
| 1 | 10 से 13 अक्टूबर 1995 | वनो के बेस लाईन सर्वेक्षण का प्रशिक्षण | 14 ब्लाक आफिसर |
| 2. | 14 से 17 नवम्बर 1995 | पानी के डैमो के निर्माण मरम्मत व रखरखाव का प्रशिक्षण | 32 वन रेजर, ब्लाक आफिसर, ड्राफ्ट मैन, सरवेयर, फारेस्ट गार्ड |
| 3 | 12 से 14 दिसम्बर 1995 | पानी के डैमो के निर्माण मरम्मत व रखरखाव का प्रशिक्षण | 32 वन रेजर, ब्लाक आफिसर ड्राफ्ट मैन, सरवेयर, फारेस्ट गार्ड |

डैमों के प्रशिक्षण के लिये आयोजित फील्ड निरीक्षण मे ग्रामवासियों ने भी भाग लिया। इन प्रशिक्षणो मे डैम निर्माण मरम्मत व रखरखाव के उन पहलुओं पर विशेष जोर दिया गया जिसके कारण डैम अक्सर बेकार हो जाते हैं।

---

**पाठकों से अपील**

पाठको से अनुरोध है, कि वे अपनी सोसाइटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे


**श्री आर. पी. डांगे/डा० बख्शीश सिंह**
कोऑडीनेटर
जे.एम.यू
फोरेस्ट काम्पलैक्स
पिंजौर 134 102
दूरभाष (01733)21735

**श्री उमा शंकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर - 17
HUDA
जगधारी।
दूरभाष (01732)30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान
दरबारी सेठ ब्लाक
इण्डिया हैबीटेट सेन्टर
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दूरभाष 460 1550, 462 224


---


**सम्पादक : डा० बख्शीश सिंह, सहसम्पादक : श्रीमती मीनू महाजन**
हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित एव ग्रेण्ड प्रिक्स, सी–15 सूर्य ऐन्कलेव, दिल्ली–56 द्वारा मुद्रित

Annexure XII


हरियाणा
# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

न
भाग
रियाणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

2, अक 4 अप्रैल 1996


## सम्पादकीय

जब कभी वनो व वृक्षो के महत्व की चर्चा चलती है । आमतौर पर यही कहा जाता है कि वनो से हमे इमारती कडी, ईधन, चारा, फल, फूल, पत्ती, बास, गोद, बरोजा, रस्सी ो घास और जड़ी बूटी आदि प्राप्त होते है। पर्यावरण के न्तुलन मे वनों और वृक्षो की अप्रत्यक्ष भूमिका को प्राय हम ूल जाते है। दरअसल भूमि एवम जल के सरक्षण, पर्यावरण ो स्वास्थ एवं तरोताजा रखने, जान लेवा कार्बनडाई-ाक्साईड गैस को अपने अन्दर समेट कर जीवन प्राण देने ाली आक्सीजन गैस पैदा करने और वायुमण्डल की गर्मी को कम करने मे वृक्षो की एक अमूल्य व अभूतपूर्व भूमिका है।

आज जहा बढती हुई जनसंख्या के दबाव से वनों का विनाश हो रहा है, वहीं उद्योगों, फैक्टरीयो और अनगिनत मोटर गाड़ियों, वाहनों से निकलने वाली विषैली गैसो वा तरल पदार्थो से वायुमण्डल तथा नदी नालों मे चारों तरफ जहर फैल रहा है। वैज्ञानिको का मत है कि एक हैक्टेयर वन क्षेत्र प्रतिवर्ष अपने पत्तों द्वारा लगभग तीन टन कार्बनडाईआक्साईड जैसी विषैली गैसों को चूस लेता है और दो टन जीवन दायक आक्सीजन गैस वायुमण्डल में छोडता है। इस प्रकार गंदे धुए और जहरीली गैसो को पीकर वृक्ष हमारे लिए स्वच्छ वायु प्रदान करते है तथा धरती को गलास-हाऊस प्रभाव के प्रकोप से बचाते है। इसलिए वृक्ष ईश्वर की सबसे उत्तम देन है।

*नस्पति रहित नंगी व टूटती शिवालिक पहाडियों का एक दृश्य।*

वर्षा के जल को भूमिगत करने मे भी वनो का बहुत ही महत्वपूर्ण योगदान होता है। वनो की अनुपस्थिती में मिट्टी और पानी हाथ से ही निकल जाते हैं। एक बार ये हाथ से निकले नही, कि ये वापिस नही आते। नगी धरती पर प्रहार करता पानी अपने साथ मिट्टी काट कर ले जाता

है तथा निचले क्षेत्रो में बाढ़ का कारण बनता है। परन्तु वनों से ढकी धरती पर वर्षा का पानी वृक्षों की टहनियो, तनों और जडो के साथ भूमि में समा जाता है और फिर सारा साल चश्मों, कुओं व नदियों मे रिस–रिस कर आता रहता है। इस प्रकार वन भूक्षरण, भूचाल, बाढ, सूखा, आधी तूफान जैसी प्राकृतिक विपदायो को बहुत हद तक नियन्त्रित करने मे सहायक होते हैं। इसके अतिरिक्त वर्षा की मात्रा का सन्तुलन बनाये रखने मे भी वनों का एक बहुत बडा योगदान है।

यदि हम अपने क्षेत्र वा देश को खुशहाल बना चाहते है तो हमे अपने वनो के बचाव व सरक्षण के कार्यो जुट जाना चाहिए। अपनी पर्वतीय वन सम्पदा प्रबन्ध सोसाय की गतिविधियो मे रूचि लेते हुए साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सफल बना कर अपनी तथा आने वाली पीढियो का कल्य करें।

**बख्शीश सिंह**

**तालिका 1**

| हरियाणा वन विभाग | | पहाडी साधन प्रबंधन सोसायटी | |
|---|---|---|---|
| अवस्था अधिकार | जिम्मेदारिया | अधिकार | जिम्मेदारियां |
| **जारी कार्यान्वयन** | | | |
| • यदि कोई प स प्र सो अपनी जिम्मेदारिया ठीक प्रकार से नही निभा रही है तो प स.प्र.सो. की फेडरेशन के सामने उसका केस रखना,<br>• वितरण नियमो व उनके खातो की निगरानी करना। | • यह देखना कि प स प्र सो को बढे हुए उत्पादन का हिस्सा मिल रहा है।<br>• प स.प्र.सो. के पंजीकरण मे सहायता और उसके कार्य पर निगरानी रखना व उसे सुधारने मे मदद करना।<br>• खातो की वार्षिक जांच और वार्षिक चुनावो का निरीक्षण करना। | • समझौते के अनुसार बढी पैदावार व आमदन का हिस्सा ले सकना। | • प स प्र सो की आमदनी का कुछ भाग सयुक्त प्रबधन क्षेत्र के सुधार मे लगाना।<br>• सभी जिम्मेदारियो को पूरा करना। |
| **झगडों की मध्यस्थता** | | | |
| • पहाडी साधन प्रबधन सोसायटी के बीच या किसी भी सोसायटी और हरियाणा वन विभाग के बीच झगडो को निपटाने के लिए एक वरिष्ठ अधिकारी को मध्यस्थता करने के लिए मनोनीत करना। | • पहाडी साधन प्रबधन सोसायटी के वाद विवाद को सुलझाने के लिए सहायता करना। | • दोषी सदस्यो पर उचित जुर्माना लगाना एव आदतन दोषी सदस्यो की सदस्यता समाप्त करना।<br>• आवश्यकतानुसार नियमो का सुधार करना। | • सदस्यो के बीच के वा विवाद को सुलझाना।<br>• असदस्यो द्वारा नियमो की अवहेलना करने पर व वि को सूचित करना। |

*ा वन प्रबन्ध अपनाने से वनों की स्थिति में सुधार हुआ है और चारा*
*खूब मिलने लगी है।*

## क्त वन प्रबन्ध की नीति

पिछले तीन अको में हमने हरियाणा सरकार की वन प्रबन्ध नीति की धारा एक, दो तथा तीन के पहरा 3.2 और 3.3 के कुछ भाग को प्रकाशित किया था। क मे हम धारा 3.3 के शेष भाग को प्रस्तुत कर रहे

तालिका 1 में वर्णित पहाडी प्रबधन सोसायटियो की शन अभी नही बनी है। इस सम्बध मे टेरी की टीम ने विभिन्न यटियो व वन विभाग के कर्मचारियो से समय–समय पर की है। आशा है कि साझा वन प्रबन्ध नीति की उद्देश्य लिए सोसायटियो की फैडरेशन का गठन जल्दी ही किया ा।

## ा वन प्रबन्ध के अर्न्तगत डैमों में मछली न

शिवालिक खण्ड के कई गावो मे पानी को जौहड मिलते सके अतिरिक्त वन विभाग ने भी गाव से लगे वन क्षेत्रो ले कुछ सालो मे पानी के डैम बनाये है जिनमे सारा साल रहता है। प्राय इन जोहडो व डैमो का पानी सो को पिलाने या खेती सिचने के काम मे ही लाया रहा है। विभिन्न गाव मे उपलब्ध ऐसे पानी के भण्डारो ली पालन के लिए उपयोग कर वन समुदायो के आर्थिक विकास की सम्भावनाओं की पुष्टी से टेरी की टीम ने एक अध्ययन किया। इस अध्ययन से प्राप्त जानकारी के कुछ अंश निम्न प्रकार हैं।

कुछ सोसायटियों ने मछली पालन की शुरुआत की है परन्तु यह अभी जौहड़ों व डैमों को मछली पालन के लिए ठेके पर देने तक ही सीमित है। मछली पालन की तकनीकी जानकारी व अनुभव न होने के कारण ग्रामवासी यह काम स्वयं करने से डरते हैं। इसलिए अपने डैम को किसी ठेकेदार को एक निर्धारित सालाना दर पर देना बेहतर समझते हैं।

मछली पालन केवल उन जौहडो व डैमो मे ही किया जाना चाहिए जिनमें पानी सारा साल रहता हो। यदि वर्षा के दिनो मे पानी की सम्भावना डैम से बाहर निकलने की हो, तो सपीलवे के ऊपर उचित आकार की जाली फिट करना आवश्यक होगा। इसी प्रकार जिन डैमो से खेती की सिंचाई की जाती हो उन की निकास पाईप या हौदी के मुंह पर भी जाली लगानी पड़ेगी ताकि छोटी–छोटी मछलियां तालाब से बाहर न चली जायें। डैम बनाते समय यह बात ध्यान में रखनी चाहिए कि पानी मे डूबने वाले क्षेत्र से काटे गए पेड़ों के ठूंठ वा जडें खोद कर निकाल दी जायें ताकि मछली पकडते समय जाल ऐसे ठूठों में न फंसे। तालाब के ईर्द–गिर्द पेड पौधे व घास होनी जरूरी है जिनसे मछलियों को साया व भोजन मिल सके।

गाव के जौहडों मे भैसों आदि के घुसने से जो गोबर पानी मे मिल जाता है वह मछलियों की खुराक का काम देता है, परन्तु डैम की झील मे पशु नहीं जाते। वहां मछलियो की बढत के लिए पानी में खाद व फीड भी डालनी पडेगी। खाद व खुराक (फीड) कितनी, कब और कैसे डाली जाए इस की ठीक जानकारी होना बहुत आवश्यक है। मछली पालन विभाग के निर्देशन के अनुसार एक हैक्टेयर जलाशय मे 100 क्विंटल कच्चा गोबर, 1380 किलो नाईट्रोजन खाद, 500 किलो मुर्गी खुराक, 600 किलो सरसों की खली, 600 किलो चावल का छिलका, 300 किलो हड्डी का चूरा प्रति वर्ष डालना चाहिए जिन पर अनुमानित 46,000/- रूपये खर्च आयेगा। इसी तरह जाल आदि खरीदनें, तालाब को साफ करने और शुरू मे चूना डालने पर लगभग 13,000/- रूपये का खर्च हो सकता है।

तालिका 2

| क्रम संख्या | सोसायटी का नाम | सोसायटी का रजिस्ट्रेशन नम्बर व तिथि | प्रबन्ध कमेटी का चुनाव | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | चुनाव तिथि | प्रधान | सैक्टरी | खजान्च |
| 1. | राणा | 2479 दिनांक 4.1.96 | 15.12.95 | जोगिन्दर सिंह | तेजराम | रचना |
| 2. | रामपुर | 2478 दिनाक 4.1.96 | 20.12.95 | बनारसी दास | धर्मपाल | पाला |
| 3. | इबराहिम पुर | 2707 दिनांक 7.2.96 | 25.1.96 | असलम | मुन्शी खान | अली |
| 4. | धनौरा | 2706 दिनाक 7.2.96 | 20.1.96 | शमशेर सिह | मेहमा सिह | माम च |

हर वर्ष प्रति हैक्टेयर तालाब या झील क्षेत्र मे 20,000 मछलियो के बच्चे बीज के रूप मे डालने होगे। मछली का बीज पानी में डालने के चार पाच माह बाद ही मछली की फसल मिलनी शुरु हो जाती है। अच्छी उपज लेने के लिए झील की अलग–अलग गहराईयो मे पलने वाली मछली की किस्मो का मिश्रण बीज के रूप मे प्रयोग करे। जैसे कि रोहू, कटला, मृगगाली व कोमनकारप आदि। इन किस्मो के उपयुक्त मिश्रण से 9 माह की अवधि मे 8,000 किलो प्रति हैक्टेयर तक मछली उत्पादन प्राप्त किया जा सकता अच्छी किस्मो का मछली बीज मछली पालन विभाग से रूपये प्रति 1,000 बीज की दर से खरीदा जा सकत मछली का बीज हर साल पानी मे दो बार डाला जात पहले बरसात के दिनो जुलाई–अगस्त मे और फिर ब के बाद अक्टूबर–नवम्बर मे। इसी प्रकार खाद वा खुरा रोजाना एक से आठ किलो प्रति हैक्टेयर के हिसाब से जाती है। शुरु मे यह खुराक एक या दो किलो रोजाना जैसे–जैसे मछली का आकार बढता खुराक की रोजाना मिकदार बढाते खुराक को पानी मे डालने से पहले भिग रखे और थोडी–थोडी मात्रा मे कई स्था डाले।

*वन विभाग द्वारा बनाए पानी के डैम से सिचाई मिलने के फलस्वरूप भरपूर गेहू की फसल होने लगी है*

उपरोक्त अनुसार मछली पालन से पहले साल 4,800 किलो मछली उ होगा, दूसरे साल 5,600 किलो। साल से हर साल 6,400 किलो मछली होगी। यदि मछली की बिक्री दर रूपये प्रति किलो माना जाये और कार्यो पर खर्च की गई पूजी का ब्याज 16 प्रतिशत माना जाए तो पालन से ग्रामवासियो की प्रति है तालाब से पहले साल 10,000/- रूपये

ाका 3

| या | प्रशिक्षण की तिथि | प्रशिक्षण का नाम | प्रशिक्षण का स्थान | भाग लेने वाली सोसायटियों का नाम | प्रशिक्षायों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| | 16.1.96 | ग्रामवासियों का प्रशिक्षण शिवर | रामपुर गाव | राणा, भुलाखेड़ी, रामपुर, ढडियों मीरपुर | 35 |
| | 21.1.96 | ग्रामवासियो का प्रशिक्षण शिवर | नानकपुर | नानकपुर, कोना | 24 |
| | 11.2.96 | ग्रामवासियो का प्रशिक्षण शिवर | पानीवाला | पानीवाला, उत्तमवाला | 42 |
| | 13.2.96 | प्रबन्ध कमेटियो के सदस्यो का प्रशिक्षण | ठसका गाव | ठसका | 15 |
| | 20.3.96 | महिलाओ का प्रशिक्षण शिवर | खेडा गाव | खेडा, बसौला | 37 |
| | 23.3.96 | महिलाओ का प्रशिक्षण शिवर | साहेलपुर | साहेलपुर | 50 |

34,000/- रूपये, और तीसरे साल से हर साल
0/- रूपये का लाभ हो सकता है।

## ायटियों के समाचार

*ई सोसायटियां* इस अवधि मे मोरनी तथा यमुना नगर
डलो मे दो–दो नई सोसायटिया स्थापित की गई जिनका
तालिका 2 मे दिया गया है।

### *मों के निर्माण में सोसायटियों का योगदान*

अम्ब के पास सढोरा रेज की ठसका बीट मे एक नए
निर्माण किया जा रहा है। ठसका वासी एक पहाडी
प्रवध सोसायटी बना कर अपने साथ लगे जगल
रेख करत रहे है। उन की माग थी कि उनके जगल
पानी का डैम बनाया जाये। उनकी इस माग पर
करने के लिए ग्रामवासियो से चर्चाए हुई। टेरी की
उन्हे बताया कि डैम बनाना अपना घर बनाने की
तरह है। निर्माण कार्य शुरु करने से पहले डैम बनाने की जगह का चयन बहुत सावधानी से करें ताकि डैम मजबूत बने, पानी अधिक इकट्ठा हो, गाव के सब खेतों की सिंचाई हो सके, पाईप लाईन कम लगे और अधिक से अधिक परिवारों को डैम से लाभ हो। इन सब मुद्दो को तय करने के लिए सोसायटी ने एक डैम कमेटी का गठन किया जिसने वन कर्मचारियो के साथ मिल कर डैम के विभिन्न पहलूओ सम्बधी निर्णय लिए। डैम निर्माण के विभिन्न स्तरो मे ग्राम वासियो ने पूरी रूचि से जम कर भाग लिया। अब यह डैम बन कर तैयार हो गया है जो ग्राम वासियो और वन विभाग के साझे प्रयासो का एक सुन्दर उदाहरण है।

ठसका की भान्ति नगली, धनौरा, इबराहिम पुर, चौकी और राणा मे भी डैम निर्माण कार्यो मे उनकी सोसायटियों ने बढचढ कर भाग लिया। वे सब लोग हमारी प्रशंसा के पात्र हैं।

(iii) ***सोसायटियों के रिकार्ड का रख रखाव***: टेरी की टीम तथा स्थानीय वन कर्मचारियो ने मिल कर विभिन्न सोसायटियो का भ्रमण किया। वर्ष 1995-96 मे सोसायटियो द्वारा किए गए कार्यो का जायजा लिया और उनके रजिस्टरो, रिकार्ड व बही खाते आदि को चैक किया ताकि अप्रैल 1996 से शुरु होने वाले माली साल से पहले सभी सोसायटियां अपने रिकार्ड व हिसाब–किताब को ठीक कर सके। कई सोसायटियां ऐसी भी पाई गई जिन्होने अभी तक डैम के पानी व घास की दाती आदि के पैसे पूरी तरह इकट्ठे नही किए है। किरत पुर तथा रहेना जैसी कुछ ऐसी भी सोसायटियां थी जिन्होने अभी भाभड की पूरी रकम ठेकेदार से नही वसूली। ऐसी सोसायटियो को अपना हिसाब जल्दी, माह अप्रैल से पहले–पहले ठीक कर लेने की सलाह दी गई। अगले वर्ष सब सोसायटियो को रहना चाहिए कि ऐसी वसूलियों मे उधार न किया ज सोसायटी की आमदन समय से अपने बैक खाते मे ज रहे।

## प्रशिक्षण

इस अवधि में टेरी की टीम व वन विभाग हरियाणा ने सांझा वन प्रबन्ध को बढाने के लिए कुछ प्रशिक्षण आयोजित किए। जिनका विवरण तालिका 3 मे दिया

महिलाओ के प्रशिक्षण मे साझा वन प्रबन्ध के अ महिलाओ के आत्म विश्वास, साक्षरता, तथा आर्थिक बढावा देने की विधियो पर भी चर्चाए हुई।

---

## पाठकों से अपील

पाठको से अपील है, कि वे अपनी सोसाइटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे

**डा० बख्शीश सिह**
टाटा ऊर्जा अनुसाधन
सस्थान (टेरी)
1594, सैक्टर 36-D
चण्डीगढ - 160036
दूरभाष (0172)-605451

**कोऑडीनेटर**
जे एम यू
हरियाणा वन विभाग
फोरेस्ट काम्पलैक्स
पिजौर 134102
दूरभाष (01733)21735

**श्री उमा शकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर - 17
HUDA
जगाधारी, (हरियाणा)
दूरभाष (01732)30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टे
दरबारी सेठ ब्लाक
हेबीटेट प्लेस
लोधी रोड
नई दिल्ली 110003
दूरभाष 4601550, 4622246

---

**सम्पादक . डा० बख्शीश सिह**

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) द्वारा प्रकाशित एव ग्रेण्ड प्रिक्स,ए–175 हरी नगर दिल्ली–64 द्वारा मुद्रित।

हरियाणा

# सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम

ाग
याणा

टाटा
ऊर्जा अनुसंधान संस्थान
नई दिल्ली

## जे एफ एम समाचार पत्रिका

3, अक 1

जुलाई 1996


## न्देश

आज से लगभग 15 वर्ष पूर्व हरियाणा में साझा वन प्रबन्ध प्रणाली पर एक प्रयोग शुरु किया गया था। आरम्भिक सफलता के अनुभवों के आधार पर वर्ष 1990 से सांझा वन प्रबन्ध का एक विशेष कार्यक्रम शिवालिक खण्ड मे चलाया रहा है। इस कार्यक्रम को हरियाणा मे सस्थानिक रुप के लिए फोंड फाउंडेशन की वित्तिय सहायता से टाटा र्जा अनुसधान सस्था (टेरी) की टीम हरियाणा वन विभाग आवश्यक "बैक अप" सहायता दे रही है।

इस कार्यक्रम के अर्न्तगत ग्रामवासी अपनी सोसायटी ा ार साथ लगे वन क्षेत्रो की रक्षा व प्रबन्ध मे वन विभाग सहयोग दे रहे है। साझा वन प्रबन्ध के फलस्वरूप वासियो को वन उपज सस्ते दामो पर मिल रही है जिससे केवल वनो का विकास हो रहा है बल्कि इस क्षेत्र मे गरीबी कम करने मे भी इस कार्यक्रम की एक अहम भूमिका साझा वन प्रबन्ध से ग्रामवासियो को भाभड घास, चारे घास एव हरी पत्तियॉं, जलाऊ लकडी, छोटी मोटी इमारती कडी तथा अन्य वन उपज आसानी से मिल जाने के कारण गो की आर्थिक स्थिति मे क्रान्तिकारी सुधार हो रहा है। के अतिरिक्त, वन विभाग द्वारा बनाए गए पानी के डेमो केसानो को सिचाई का पानी मिलने लगा है जिससे इस ा ग्रस्त क्षेत्र मे हरित क्रान्ति आ रही है।

मुझे पूरा यकीन है कि ग्रामवासी दृढता से साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम में वन विभाग को पूरा योगदान देते हुए इस कार्यक्रम को सफल बनाने मे हर सम्भव प्रयास करते रहेगे।

**बनारसी दास**
**प्रधान मुख्य वन संरक्षक, हरियाणा**

## सम्पादकीय

जे एफ एम समाचार पत्रिका के प्रकाशन के दो वर्ष पूरे हो गए है। तीसरे वर्ष का पहला अंक आपको भेजते समय, साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम की अब तक की उपलब्धियों व समस्याओ की समीक्षा करते हुए हमारा ध्यान भविष्य की ओर भी अग्रसर हो रहा है।

जैसा कि आपको मालूम ही है हरियाणा सरकार ने जून 1990 में सांझा वन प्रबन्ध नीति को अपनाया था। इस नीति के अर्न्तगत शिवालिक पहाडियो के अवनत वनो की बिगडती हालत को सुधारने के लिए वन विभाग तथा स्थानीय समुदाय मिलकर इन वनो का प्रबन्ध कर रहे है। वर्ष 1993 तक यह कार्यक्रम मोरनी–पिन्जौर के वनो तक ही सीमित था, परन्तु वर्ष 1994 के मध्य मे अम्बाला एव यमुनानगर वन मण्डल मे भी इस कार्यक्रम को लागू किया गया है। टाटा ऊर्जा अनुसधान सस्थान (टेरी) की टीम के सहयोग से पिन्जौर की भाति यमुनानगर मे भी एक साझा वन प्रबन्ध केन्द्र स्थापित किया गया है। पिजौर तथा यमुनानगर मे स्थित दोनो केन्द्र हरियाणा वन विभाग तथा वन समुदायो के बीच एक बेहतर कार्यप्रणाली

विकसित करने, सोसायटियो की स्थापना करने तथा जगलों के पोषणीय प्रबन्ध हेतु अधिकारों एवं जिम्मेवारियों का स्पष्ट रूप से निर्धारण करने का कार्य कर रहे है। इस कार्यक्रम के संचालन में टेरी का संसाधन दल सक्रिय सहायता प्रदान कर रहा है जिसके लिए फोर्ड फाउण्डेशन वित्तिय सहायता दे रहा है।

कार्यक्रम का मूल उद्देश्य स्थानीय समूदायो को इन वनो के पोषणीय आधार पर सुरक्षा एवं प्रबन्ध के लिए प्रेरित करना है। इससे न केवल वनों से लोगो की रोजमर्रा की आवश्यकताए ही पूर्ण होगी बल्कि वन सम्पदा के सरक्षण व पुर्नउत्पादन से पर्यावरण के सतुलन को बढावा मिलेगा।

साझा वन प्रबन्ध प्रणाली सुखोमाजरी व नाडा से शुरु होकर आज पूरे शिवालिक खण्ड अर्थात उत्तर प्रदेश सीमा से लेकर हिमाचल प्रदेश व पजाब की सीमाओ तक लगभग 150 किलोमीटर दूरी मे फैल गई है। साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम के सचालन के लिए पहाडी सम्पदा प्रबन्ध सोसायटियां बनाई जा रही है। जब वर्ष 1990 मे टेरी के ससाधन दल ने हरियाणा मे काम शुरु किया उस वक्त केवल एक दर्जन के करीब ही कार्यात्मक (फन्कशनल) सोसायटिया थी। आज मोरनी तथा यमूना नगर वन मण्डलो मे 56 कार्यात्मक सोसायटिया स्थापित हो गई है। कुल 56 सोसायटियो मे से 51% सोसायटिया एसी हैं जो पिछले एक वर्ष मे कार्यात्मक हुई है।

पिछले वर्ष साझा वन प्रबन्ध प्रशिक्षण अभियान पर अधिक बल देते हुए 201 वन कर्मचारियो, 132 सोसायटियो के पद धारको तथा लगभग 200 ग्रामवासियो को औपचारिक प्र
दिया गया जिसमें लगभग 90 महिलाये भी शामिल थी

वर्ष 1994 मे केवल 10 सोसायटियो ने चारा घार
15 सोसायटियों ने भाभड घास की लीज ली थी परन्तु वर्ष
मे 24 सोसायटियो ने चारा घास और 27 सोसायटियो ने
घास की लीज लेकर साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम मे बढच
भाग लिया। चारा घास व भाभड घास की लीज के नि
हेतु सोसायटियों ने भिन्न–भिन्न प्रकार की प्रबन्ध प्रण
अपनाई जिनके समीक्षण से भविष्य के लिए उपयुक्त मार्ग
मिलेगा। पिछले वर्ष कुछ सोसायटियो के वन क्षेत्रो के
बटवारे की समस्याए उभर कर सामने आई जिनको आम
की सहमती से बातचीत द्वारा निपटाया गया।

हरियाणा सरकार की साझा वन प्रबन्ध नीति को
ढग से कार्यान्वित करने के लिए जे एफ एम के ड्राफ्ट
अभी सरकार के स्तर पर लम्बित है। उम्मीद है कि इ
इन निगमो को कार्यान्वित करने की अनुमति मिल जायेग
कार्यक्रम मे तेजी लाने के लिए इस वर्ष सोसायटियो
फैडरेशन बनाना भी प्रस्तावित है। हमे पूरी उम्मीद है
समुदायो व वन विभाग के आपसी तालमेल को बढावा
साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम को सुदृढ बनाने मे टेरी की टीम
मे भी सक्रिय भूमिका निभाती रहेगी।

-- बख्शी

## संयुक्त वन प्रबन्ध की नीति :

जे एफ एम समाचार पत्रिका के जुलाई 1995 अक से हमने हरियाणा सरकार की सयुक्त वन प्रबन्ध नीति को धारावार प्रकाशित करना शुरु किया था। इस अक मे उस नीति के आखरी भाग– "बढी पैदावार मे हिस्सेदारी" को आपकी जानकारी के लिए प्रकाशित किया जा रहा है

## बढी पैदावार में हिस्सेदारी

हरियाणा वन विभाग ओर पहाडी साधन प्रबधन सोसायटी के बीच बढी पैदावार मे हिस्सेदारी का आधार विभिन्न स्थितियो मे निम्न हो सकता है -

– जहा पर निजी ठकेदारो को घास का ठेका नीलामी द्वारा बेचने की प्रथा चल रही है, वहा पर पिछले तीन वर्षो की औसतन आय पर प स प्र सो को घास का ठेका दि
सकता है। चूकि दाती से काटी घास अधिकतर निर्धन प
द्वारा प्रयोग की जाती है, वर्ष के बाद ठेके की की
5 प्रतिशत बढाया जा सकता है।

– जिन क्षेत्रो मे घास के ठेके बेचने की पद्धति लागू
और ग्रामीणो को मुफ्त मे पशु चराने का अधिकार प्र
वहा उनसे चराने की प्रक्रिया बन्द करवानी और
दाती द्वारा घास काटने के लिये कीमत लगा देना बहुत
होगा (नाडा इसका एक उदाहरण है)। हरियाणा वन
को इस प्रकार के क्षेत्रो मे घास काटने के लिये धन
लागू नही करनी चाहिए। पहाडी साधन प्रबधन सोसाय
यह निर्धारित कर सकती है कि कम से कम कर ल
किस प्रकार वह अपना व्यय पूरा करे।

जहा पर हरियाणा वन विभाग किसी पहाडी साधन

...ायटी के सदस्यों को जंगल से बांस सस्ते में मिल जाने से रोजगार ...ाधन बढे हैं।

निगरानी हर वर्ष की जानी चाहिए। बिक्री प्राप्ति का आधा हिस्सा प.स.प्र.सो. द्वारा या तो वन के संयुक्त प्रबंध में या दूसरे सामाजिक विकास में, जो सभी के लिए लाभप्रद हो लगाया जा सकता है। वह शर्त समझौते में शामिल की जा सकती है।

- लकडी, कत्था, फल, औषधि संबंधी जडी–बूटियों इत्यादि की पैदावार की बिक्री द्वारा प्राप्त राशि में हरियाणा वन विभाग एवं पहाड़ी साधन प्रबंधन सोसायटी का बराबर हिस्सा रखा जा सकता है। प.स.प्र.सो अपनी आमदन का कुछ भाग अपने संयुक्त वन प्रबध क्षेत्र में उसकी पैदावार और बढ़ाने के लिए लगा सकती है।

...सायटी के लिए किसी बाध या कूल पद्धति को बनाने या ...ार द्वारा सिचाई योग्य पानी उपलब्ध करवाता है, तो इस ...स्था मे हरियाणा वन विभाग ही प्रारम्भिक आर्थिक खर्च ...गा। नाडा गांव की तरह पहाडी साधन सोसायटी के ...दस्य पाईप लाईन लगाने के लिए खुदाई करने का श्रम ...र्य स्वेच्छा से कर सकते है। तथापि, पहाड़ी साधन प्रबंधन ...सायटी के सदस्यता आकार को ध्यान में रखते हुए समझौते ...यह शर्त रखी जा सकती है कि जब यह पद्धति सही रूप ...कार्य करने लग जाये तो उसके बचाव, रख–रखाव व ...म्मत पर होने वाले खर्च की व्यवस्था ...दस्यो पर पानी की दर लगा करके पूरा ...या जायेगा। अतिरिक्त रख–रखाव एवं ...निर्माण के लिए हरियाणा वन विभाग ...ल विशेष परिस्थितियो मे जैसे कि बांध ...रार आ जाना, भूमि कटाव की अधिक ... एव तकनीकी गलती को सुधारने के ...ए अतिरिक्त आार्थिक सहायता देगा।

...ाड जैसे व्यापारिक उत्पादन के लिये ...रम्भ मे प.स प्र.सो से लिए जाने वाले ...टेदारी कीमत को पिछले तीन वर्ष मे ...ामी द्वारा प्राप्त कीमत के औसत के ...बर रखा जा सकता है। तथापि, प स ...ो को पुन बिक्री से प्राप्त आमदनी की

## शिवालिक क्षेत्र के पुर्नजन्म में महिलाओं की भागीदारी

हरियाणा एक कृषि प्रधान प्रदेश है और इसके केवल 3.9% क्षेत्रफल पर प्राकृतिक वन पाये जाते हैं। इन प्राकृतिक वनो का 25.29% भाग शिवालिक खण्ड में पडता है। इस प्रकार शिवालिक क्षेत्र में बसे लोगों की निर्भरता खेती बाडी के अलावा इन वनो पर बहुत आधारित है। सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम अपनाये जाने से अब वन समुदायों का वनों से सम्बन्ध और भी घनिष्ट हो गया है। जन समुह की आधी आबादी महिलाये हैं। महिला वर्ग

*सांझा वन प्रबन्ध अपना कर अपने ही वनों से प्राप्त भाभड घास से बान बनाती महिलाएं।*

*सोसायटी द्वारा शुरू किए गए बच्चों के स्कूल का एक दृश्य।*

की सामाजिक व आर्थिक स्थिति मे साझा वन प्रबन्ध के योगदान का जायजा लेने के लिए टेरी की टीम ने कुछ गावों मे एक अध्ययन किया जिसके परिणाम सक्षिप्त में यहा प्रेशित किये जा रहे हैं।

कालका में बसे भंजड़ा समुदायो के लोग टोकरिया बनाने का काम करते है जिसके लिए बांस की पूर्ति वे आसपास के जंगल से करते है। जगल से बास काटकर लाने, उसे साफ करने और तराशनें का काम पुरुष करते है जबकि महिलाये घर गृहस्थी को सम्भालने के अलावा तराशे हुए बास से टोकरिया बनाने का काम करती है। वर्ष 1990 से पहले इन लोगों को हर साल केवल 6 महीने के लिए 50 बास प्रति माह मिलते थे जिसके लिए उन्हे वन विभाग को 30 रूपये प्रति 100 बांस की दर से कीमत देनी पड़ती थी परन्तु वर्ष 1990 मे सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम के अर्न्तगत भजड़ो की सोसायटी बन जाने के बाद अब इन्हें हर साल 9 महीने के लिए 100 बांस प्रति माह मिलने शुरु हो गए है जिनकी कीमत घटा कर 7 रूपये प्रति 100 बास कर दी है। इस रियायत के बदले ये लोग वनों की रक्षा व आग आदि से बचाव की जिम्मेदारी लेते है। इस तरह भजडा महिलाओ को घर बैठे बेहतर रोजगार ओर कमाई का साधन प्राप्त हो गया है। 25 ईच ब्यास की टोकरियां बना कर अब एक महिला प्रति माह 452 रूपये कमा लेती है तथा साझा वन प्रबन्ध लागू होने से उनकी सलाना आमदन मे 57.3% बढोतरी हुई है।

मसूमपुर गाव मे लोगो का व्यवसाय खेती बाडी व पशु पालन है। चारा व ईधन के लिए इनको पास के वनो में हक है परन्तु पेपर मिल का ठेकेदार चारा घा[...] आदि लाने के लिए ग्रामवासियों को जंगल [...] घुसने से रोकता था। सांझा वन प्रबन्ध [...] अर्न्तगत अब इस गांव की सोसायटी बन जा[...] के बाद ग्रामवासियों की चारा घास की समस्[...] दूर हो गई है। पहले महिलाओं को लगभ[...] तीन किलोमीटर दूरी से पीने का पानी, अप[...] तथा पशुओं के लिए सर पर उठा कर ला[...] पडता था, परन्तु वन विभाग द्वारा इस गां[...] मे एक डैम बनाये जाने के बाद महिलाओ [...] बहुत सी समस्याएं दूर हो गई हैं। डैम का पा[...] न केवल पशुओं के काम आता है बल्कि सु[...] के दिनों में पानी की घरेलू जरूरतें भी इ[...] डैम से पूरी हो जाती है। इस प्रकार महिलाअ[...] की रोजमर्रा की जिन्दगी आसान हो गई है और उनके पा[...] अब घरेलू कामो के लिए अधिक समय बचता है।

काहीवाला गाव मे बंजारा समुदाय के लोग मुख्यता बा[...] बनाने का काम करते है और थोडी बहुत खेती व पशु पाल[...] भी कर लेते है। इस गांव की महिलायें बान बना कर पारिवारि[...] आमदनी बढाने मे एक अहम भूमिका निभाती है। बजारा पुरु[...] बान बनाने के लिए जंगल से भाभड घास काट कर लाते [...] और फिर बान बन जाने के उपरान्त उसे बेचने का काम कर[...] है। बान बनाने का काम प्राय महिलाए ही करती है। साझा [...] प्रबन्ध कार्यक्रम अपनाने से पूर्व ये लोग भाभड घास ठेकेद[...] से या बाजार से महगे दामो पर खरीदते थे। परन्तु अब इन[...] सोसायटी वन विभाग से भाभड घास की लीज लेती है जिस[...] इन्हे भाभड घास अपने ही जंगल से सस्ते दामो मे मिल जा[...] है। ठेकेदार से भाभड खरीद कर बनाये बान से इन्हे केव[...] 55/- रूपये प्रति क्विटल बान के बचते थे परन्तु अब सोसाय[...] के माध्यम से मिली भाभड घास के बान को बेचने से इ[...] 210/- रूपये प्रति क्विटल बचत होने लगी है। इस प्रकार सा[...] वन प्रबन्ध कार्यक्रम अपनाने से न केवल लोगो को आसानी [...] भाभड घास मिलने लगी है बल्कि इनके आर्थिक लाभ मे [...] महत्वपूर्ण वृद्धि हुई है।

लोहगढ गाव के ज्यादातर लोग जाट समूदाय के है [...] खेती बाडी और पशुपालन का काम करते है। इसके अल[...] कुछ परिवार हरिजनो और पिछडी जाति के लोगो के भी [...] वन विभाग ने इस गाव मे 2 पानी के डेम बनाये है। साझा [...] प्रबन्ध अपनाने से अब लोगो को चारा घास सस्ते मे मि[...] लगी है। पहले चारा घास की दाती के लिए लोग ठेकेदार

/- से 600/- रूपये देते थे परन्तु सोसायटी बनने के उपरान्त वही दाती 150/- से 200/- रूपये में मिल जाती है, इससे ड़े वर्ग के लोगों को बहुत राहत मिली है। डैम का पानी ने से चारे की फसलें खेतो में होने लग गई है जिससे लाओं की पशु पालन के कार्यो में बहुत सुविधा हुई है।

उपरोक्त अध्यन से पता चलता है कि सांझा वन प्रबन्ध क्रम अपनाने से जहां एक तरफ गाव की आर्थिक स्थिति ाम सुधार हुआ है वहां महिला वर्ग को भी अपने रोजमर्रा ार्यो मे बहुत सुविधायें व राहत मिली है। महिलाओ का ायटियो की प्रबन्ध कमेटी के पदों पर चयन व नियुक्त होने हिलाओ के सामाजिक स्तर मे भी वृद्धि हुई है। अब महिलाओ वनो के प्रबन्ध हेतु अपने विचार व योगदान देने का पूरा तर मिल रहा है।

## ायटियों के समाचार

*नई सोसायटियां :* इस अवधि मे दो नए गाव अपनी–अपनी ी सम्पदा प्रबन्ध सोसायटी बना कर साझा वन प्रबन्ध क्रम मे शामिल हुए है। इन सोसायटियो का विवरण तालिका दिया गया है।

हम इन दोनों नई सोसायटियो का हार्दिक स्वागत हुए इनकी सफलता की शुभ कामनाए करते

*सोसायटियों की प्रबन्ध कमेटियों के चुनाव :* टेरी ीम ने वन विभाग के स्थानीय कर्मचारियो के सहयोग से समयबद्ध कार्यक्रम के अनुसार 12 मई से 8 जून 1996 रोजाना विभिन्न सोसायटियो मे आम सभाये आयोजित जिनमे प्रत्येक सोसायटी की वर्ष 1995-96 की गतिविधियो, जोखा, उपलब्धियो पर विचार व चर्चा के उपरान्त वर्ष 1996-97 हेतु नई प्रबन्ध कमेटियों का चुनाव किया गया। आमतौर पर यह चुनाव ग्रामवासियों की सर्वसम्मति से निरविरोध सम्पन्न हो गए। सोसायटी के रोजमर्रा के कार्यो को चलाने के लिए हर गांव मे नई प्रबन्ध कमेटियों के लिए 7 से 11 सदस्य चुने गए जिनमे से एक प्रधान, एक सैक्टरी और एक खजान्ची नियुक्त किया गया। बाकी के 4 से 8 लोग प्रबन्ध कमेटी के कार्यकारी सदस्य होंगे। हर एक कमेटी में महिलाओ व पिछडे वर्ग के लोगों को प्रयाप्त सदस्यता दी गई है। हम आशा करते है कि विभिन्न सोसायटियों के लिए चुनी गई कमेटियो के सदस्य अपनी पूरी जिम्मेदारी व सूझबूझ से अपने वन क्षेत्र की रक्षा व पुर्नजन्म मे वन विभाग को हर सम्भव सहयोग प्रदान करते हुए अपनी सोसायटियों को उन्नति की डगर पर ले जायेगे।

**(iii)** ***सोसायटियों द्वारा विकास के कार्य :*** विभिन्न सोसायटियो की वर्ष 1995-96 मे डैम के पानी तथा घास व भाभड की लीज आदि के प्रबन्ध से जो बचत हुई उस आमदनी से डैम व पाईप लाईन की मरम्मत, वृक्षारोपण, तथा अपने क्षेत्र मे सामाजिक विकास के कार्य शुरु किए है।

लोहगढ सोसायटी ने 25,311/- रूपये खर्च कर अपने डैम की स्पीलवे की मरम्मत की, 55,524/- रूपये से पानी की 1200 फुट नई पाईप लाईन लगाई 20,000/- रूपये से गाव मे खेडा (मन्दिर) का निर्माण किया तथा सामाजिक वन मण्डल के सहयोग से 2 हैक्टेयर पचायत भूमि पर फलदार पौधो का वृक्षारोपण किया।

मानकपुर नानकचन्द गांव की सोसायटी ने 23,629/- रूपये से अपने वन क्षेत्र मे वृक्षारोपण किया, 65,044/- रूपये से गांव मे स्कूल के लिए कमरा बनाया, 51,296/- रूपये से गांव की एक गली की सडक को पक्का किया तथा 5,000/- रूपये से गाव के खेडा की मरम्मत की।

**ालिका 1**

| ंख्या | सोसायटी का नाम | वन मण्डल | सोसायटी का रजिस्ट्रेशन नम्बर व तिथि | प्रबन्ध कमेटी | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | प्रधान | सैक्टरी | खजान्ची |
| | खोलगोला | पिंजौर | 280 दिनांक 2 7 96 | वीर सिह | कर्म सिह | पाखर सिह |
| | नगली | यमुनानगर | 316 दिनांक 2 7 96 | बूढा राम | अजगास | शबीर अहमद |

नाड़ा की सोसायटी ने अपने 2 डैमों में मछली पालन शुरु किया जिससे उन्हें 10,500/- रूपये की आमदनी हुई।

दमदमा की सोसायटी ने डैम के पाईप के लिए तालाब व साक्ट आदि खरीदने के लिए 5,000/- रूपये खर्च किए और वन विभाग द्वारा उपलब्ध कराई गई पाईपों को मिल कर स्वयं फिट किया।

धमाला की सोसायटी ने बन्द डैम से पानी निकालने के लिए 16,906/- रूपये से एक नया पम्प व ईधन तथा उसका सामान खरीदा। पाईप लगाने पर 1,000 रूपये खर्च किए और डैम के लिए पहुंच सडक बनाने पर 17,150/- रूपये खर्च किए।

खोखरा–थापल सोसायटी ने डैम की मरम्मत पर 4,500/- रूपये खर्च किए और सांझे इस्तेमाल के लिए 3,595/- रूपये के बर्तन खरीदे।

पमोवाला सोसायटी के लोगो ने मिलकर डैम की हौदी की स्लिट निकाली और बन्द डैम को चालू किया।

साहलेपुर की सोसायटी ने 41,000/- रूपये से डैम की नई पाईप लाईन लगाई तथा 71,000/- रूपये से डैम की मरम्मत की। गांव के भीतर 58,000/- रूपये से दो रास्तों पर ईटो का खड़जा लगाया और एम–आई–टी–सी द्वारा निर्माणित बन्द पड़े ट्यूबवैल को कमपरैसर से खोलने के लिए 10,000/- रूपये खर्च किए।

पानीवाला सोसायटी मे डैम बन जाने के बाद गाव के अन्दर एक सूखे पडे कुए मे अब पानी आ गया है। गाव मे पीने के पानी को उपलब्ध कराने के लिए गांव वालों ने अब उस कुं पर पुल्ली फिट की है और डैम से पानी निकालने के लिए ए साईफन लगाया है।

काठगढ सोसायटी के लोगों ने रूपये इकट्ठे कर अप डैम पर 48,600/- रूपये से 2420 फुट लम्बी नई पाईप लाई लगाई।

भगवान पुर सोसायटी ने डैम की पाईप·लाईन व मरम्मत पर 3,090/- रूपये खर्च किए।

उत्तमवाला सोसायटी ने अपने गाव मे नया स्कूल चा किया है जिसके लिए एक छप्पर का शेड तथा 20x15 फुट व कमरा व बरामदा 38,219/- रूपये मे निर्माण किया है।

### (iv) *मरूस्थलीकरण एवं सूखे की रोकथाम का दिव*

वनो के बढते विनाश से मरूस्थल जैसी स्थिति उत्पन्न हो र है और सूखे व गर्मी का प्रकोप बढ रहा है। इस बिगडती हाल के सम्बन्ध मे जन जागरण पैदा करने व रोकथाम के उप जुटाने के लिए सयुक्त राष्ट्र ने हर साल 17 जून व मरूस्थलीकरण व सूखा की रोकथाम का दिवस मनाने व फैसला किया है। टेरी तथा हरियाणा वन विभाग ने मिलव पिजौर मे 17 जून 1996 को एक गोष्ठी सभा आयोजित की जि शिवालिक खण्ड की विभिन्न सोसायटियो ने बढचढ़ कर भ लिया और सांझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम के द्वारा पर्यावरण व व की दशा को सुधारने में ग्रामवासियो की भूमिका पर चर्चा हु इस गोष्ठी मे वन विभाग के अधिकारियो व कर्मचारियों अतिरिक्त लगभग 100 ग्रामवासियों ने भाग लिया।

## पाठकों से अपील

पाठको से अपील है, कि वे अपनी सोसाइटी की महत्वपूर्ण घटनाओ तथा साझा वन प्रबन्ध कार्यक्रम सम्बन्धी अपने सुझाव हमे निम्नलिखित पते पर लिखे


**डा० बख्शीश सिंह**
टाटा ऊर्जा अनुसाधन
सरथान (टेरी)
1594, सैक्टर 36-D
चण्डीगढ - 160 036
दूरभाष (0172)-605451

**कोऑर्डीनेटर**
जे एम यू
हरियाणा वन विभाग
फोरेस्ट काम्पलैक्स
पिजौर 134 102
दूरभाष (01733)21735

**श्री उमा शकर वशिष्ठ**
टेरी
1014, सेक्टर - 17
HUDA
जगाधारी, (हरियाणा)
दूरभाष (01732)30006

**श्री ओ. एन. कौल**
टाटा ऊर्जा अनुसधान सरथान (टेरी)
दरबारी सेठ ब्लाक
हैबीटेट प्लेस
लोधी रोड
नई दिल्ली 110 003
दूरभाष 460 1550, 462 2246



सम्पादक : डा० बख्शीश सिह

हरियाणा वन विभाग तथा टाटा ऊर्जा अनुसधान सरथान (टेरी) द्वारा प्रकाशित एव ग्रेण्ड प्रिक्स,ए–175 हरी नगर दिल्ली–64 द्वारा मुद्रित।